यह है सिद्धान्तपक्ष, किन्तु पूर्वपक्ष की ओर से शङ्का की जा सकती है कि 'दर्शपूर्णमास' के प्रकरण में पठित होने से दोनों वाक्यों का विनियोग दर्श तथा पूर्णमास दोनों में समानरूप से होना चाहिये, एक-एक का पृथक्-पृथक् नहीं। जहाँ तक देवतावाचक पदों के प्रयोग का प्रश्न है, वहाँ उस देवता का नाम मन्त्र से निकाल दिया जायेगा जिसका उस क्रिया से सम्बन्ध नहीं होगा अर्थात् 'अग्नीषोमौ' अंश को दर्शयाग के प्रसंग में निकाल दिया जायेगा और 'इन्द्राग्नी' अंश को पौर्णमास के प्रसंग से, शेष पूरा मन्त्र दोनों ओर पढ़ा जायेगा। ऐसा करने से दर्शपूर्णमास प्रकरण में इन मन्त्रों के पाठ का औचित्य सिद्ध होगा अन्यथा वह दर्श अथवा पूर्णमास नामक एक ही अंश से सम्बद्ध होने पर पूरे प्रकरण में व्याप्त नहीं हो सकेगा। सामान्यतः दर्श[1] और पूर्णमास[2] इन दोनों का एक साथ 'दर्शपूर्णमास' पाठ अधिक मिलने से ऐसा प्रतीत होता है मानों यह एक ही याग का नाम है, जब कि वस्तुतः दोनों भिन्न हैं। दर्शयाग अमावस्या को तथा पूर्णमास पूर्णिमा को सम्पन्न किया जाता है। यहाँ मन्त्र एक है। यदि प्रकरण पर ध्यान दिया जाये तो उसे दर्श तथा पूर्णमास दोनों से समानरूप से पृथक्-पृथक् युक्त होना चाहिये और यदि देवता को देखा जाये तो अपने में पूर्ण वाक्यों का अलग-अलग क्रियाओं में विनियोग होना चाहिये। प्रथम विकल्प का ग्रहण करने पर प्रकरण की प्रबलता होगी और द्वितीय विकल्प का ग्रहण करने पर वाक्य की। दोनों में से किसका ग्रहण हो यही समस्या है।

मीमांसकों को प्रकरण की अपेक्षा वाक्य का ही प्राबल्य स्वीकार्य है अतः वाक्य के आधार पर ही विनियोग होना चाहिये। वाक्यप्रमाण का आश्रय लेने पर 'इन्द्राग्नी इदं हविः' यह वाक्य 'दर्श' का ही अङ्ग होगा, दर्श और पूर्णमास दोनों का नहीं। इसी प्रकार 'अग्नीषोमाविदं' आदि पूर्णमास, का अङ्ग होगा दर्श का भी नहीं। क्योंकि वाक्य प्रकरण से प्रबल है। भास्कर ने मूल ग्रन्थ में मन्त्र के उत्तरार्ध के वाक्य 'इन्द्राग्नी इदं हविः' को दर्श का अङ्ग कहा है, जब कि सुविधा के लिये पूर्वार्ध के "अग्नीषोमाविदं" आदि को पूर्णमास का अंग बतलाना चाहिये था। इसके दो कारण हो सकते हैं—१—प्रथम तो यह कि 'दर्शपूर्णमास' में 'दर्श' नाम पहले आता है अतः उसके ही अङ्ग का प्रथम निर्णय होना चाहिये। २—दूसरे दर्श की तिथि अमावस्या भी पहले आती है, पूर्णिमा बाद में, अतः उसके ही निर्णय की आवश्यकता भी पहले ही है।

प्रकरण की अपेक्षा वाक्य को प्रबल मानने के कारण है। वाक्य से प्रकरण की दुर्बलता का कारण विनियोग से उसकी दूरी है। उदाहरण के लिये 'इन्द्राग्नी इदं हविः' आदि मन्त्रों को लिया जा सकता है। यहाँ प्रकरण से विनियोग मानने पर 'अग्नीषोमौ' और 'इन्द्राग्नी' पदों को क्रमशः दर्श एवं पूर्णमास के प्रसंगों में निकाल देना पड़ेगा। 'दर्श' में 'अग्नीषोमौ' को निकाल देने पर शेष वाक्य में कर्त्ता का अभाव होने से 'इन्द्राग्नी' का अन्वय करना पड़ेगा और 'वाक्य' पूरा करना पड़ेगा। अर्थात् प्रकरण के अनुसार कार्य करने पर 'वाक्य' की कल्पना करनी पड़ेगी। उस वाक्य के द्वारा 'इन्द्राग्नि' दोनों देवताओं को प्रकाशित करने वाले सामर्थ्यरूप लिङ्ग प्रमाण की कल्पना करनी पड़ेगी। उस लिङ्ग से साक्षात् विनियोजक श्रुति को जानना आवश्यक होगा। अर्थात् प्रकरण से प्रारम्भ करने पर वाक्य, लिङ्ग और श्रुति तीन की कल्पना करने पर अर्थसिद्धि होगी जब कि वाक्य से प्रारम्भ करने पर केवल लिङ्ग और श्रुति की हो। मध्य में एक प्रमाणकल्पना कम करनी पड़ती है। इसलिये वाक्य प्रकरण की अपेक्षा प्रबल हुआ।

---

१. अमावास्या त्वमावस्या दर्शः सूर्येन्दुसङ्गमः। अमरकोशः। १।४।८॥

२. एकत्रस्थितचन्द्रार्कदर्शनात् दर्श इति इच्यते। 'दर्श इति सूर्याचन्द्रमसोः परः सन्निकर्षः अभिधीयते।' अमाशब्दः सहार्थे। यस्मिन् काले सूर्याचन्द्रमसोः सहवासः स कालः अमावस्या। मास इति चन्द्रमसः आख्या। पूर्णोमासो यस्मिन् काले स पूर्णमासः।

## प्रकरणनिरूपणम्

**( २३ ) उभयाकाङ्क्षा प्रकरणम्, यथा प्रयाजादिषु 'समिधो यजती'त्यादि-वाक्ये फलविशेषस्यानिर्देशात्समिद्यागेन भावयेदिति बोधानन्तरं किमित्युप-कार्याकाङ्क्षा । दर्शपूर्णमासवाक्येऽपि 'दर्शपूर्णमासाभ्यां स्वर्गं भावये'दिति बोधानन्तरं कथमित्युपकारकाकाङ्क्षा । इत्थं चोभयाकाङ्क्षया प्रयाजादीनां दर्शपूर्णमासाङ्गत्वम् ।**

( उपकारक एवं उपकार्य ) दोनों की परस्पर अपेक्षा 'प्रकरण' है । जैसे प्रयाजादि में 'समिधो यजति' इत्यादि वाक्यों में फलविशेष का उल्लेख न होने से 'समिध् नामक याग से भावना करे' इस अर्थ का बोध होने के पश्चात् 'किसको' ( भावित करे ) इस प्रकार की उपकार्य की आकांक्षा होती है । ( इसी प्रकार ) दर्शपूर्णमास के प्रसंग में पठित वाक्य में भी दर्श एवं पूर्णमास से स्वर्ग की भावना करे, बोध होने के पश्चात् 'कैसे' (करे) । इस प्रकार के उपकारक की आकांक्षा होती है । इस प्रकार से दोनों ओर की सापेक्षता के कारण प्रयाज आदि दर्शपूर्णमास के अङ्ग सिद्ध होते हैं ।

**प्रकरणं लक्षयति—उभयेत्यादिना । आकाङ्क्षात्वं चेल्लक्षणं शाब्दबोधकारणीभूता-काङ्क्षायामतिप्रसङ्गस्तद्वारणाय—उभयेति विशेषणम् । उभयत्वं चेत्तदोभयत्वावच्छिन्ने घटपटादावतिव्याप्तिस्तद्वारणायोत्तरं दलम् । परस्परमुभयाकाङ्क्षेत्यर्थः । प्रकरणमिति लक्ष्यनिर्देशः । तत्रोदाहरणद्वारोभयाकाङ्क्षां प्रदर्शयन् लक्षणसमन्वयं करोति—यथेत्यादिना । इत्थं चेति । अनेन प्रकारेण चेत्यर्थः ।**

यहाँ 'उभय' का अर्थ है अङ्ग तथा अङ्गी । इससे स्पष्ट हो जाता है कि अङ्ग और अङ्गी में ही परस्पर आकांक्षा होने पर 'प्रकरण' माना जायेगा, अन्यत्र नहीं । अङ्गी हैं दर्शपूर्णमास आदि प्रधान याग तथा अङ्ग हैं समिध् आदि प्रयाज । अङ्गी को ही प्रधान, फल, उपकार्य आदि तथा अङ्ग को अप्रधान, साधन, उपकारक आदि कहते हैं ।

जिन स्थलों पर अङ्गीसूचक वाक्य हैं उनके समीप में फलवत्ता आदि के भी बोधक वाक्य हैं किन्तु 'कथमाकाङ्क्षा'—अंग की आकांक्षा—के बोधक वाक्य नहीं हैं, वहाँ अङ्गाङ्गियों की परस्पर आकांक्षा पूर्ति न होने से 'प्रकरण' नहीं होगा । उदाहरणार्थ—'दर्शपौर्णमासाभ्यां स्वर्गं भावयेत्' यह स्वर्ग भावना-विषयक वाक्य है । इसकी 'कथंभावाकाङ्क्षा' के निवृत्त न होने से 'यो ब्राह्मणा-यवगुरेत् तं शतेन यातयात्' इस फलवत्ता का अभिधान होने पर भी यहाँ प्रकरण नहीं है, क्योंकि इस वाक्य से इस आकांक्षा की पूर्ति नहीं होती है कि दर्शपूर्णमास को कैसे सम्पन्न किया जाये ।

यहाँ आकांक्षा का भी अर्थ 'शाब्दबोध' की प्रक्रिया में पठित आकांक्षा से भिन्न है क्योंकि वहाँ परस्पर साकांक्ष पद होते हैं, यहाँ पर अंग और अंगी कार्य ।

विकृतियागों में 'प्रकृतिवद् विकृतिः कर्त्तव्या' इस अतिदेशवाक्य से ही विकृतियाग की फल-भावना की अङ्गता की आकांक्षा शान्त हो जाती है । यहाँ उसके अपूर्व के अङ्गों की आकांक्षा रहने पर भी 'प्रकरण' से अङ्गता नहीं स्वीकार की जायेगी, अपितु उसकी सिद्धि सान्निध्यरूप स्थान प्रमाण से होगी ।

अङ्ग और अङ्गी की परस्पर आकांक्षा कैसे होती है, यह मूल में स्पष्ट है । 'दर्शपूर्णमास' अङ्गी हैं जिनको अपनी पूर्णता के लिये अङ्गों की आवश्यकता है । 'समिध्' आदि याग अंग हैं जिनको अपनी सार्थकता के लिये अंगी की आवश्यकता है । एक दूसरे के अभाव में अपूर्ण-से हैं । ऐसी स्थितियों में कथंभावाकाङ्क्षा के पूरक अंग होते हैं ।

**( २४ ) तच्च प्रकरणं द्विविधम्। महाप्रकरणमवान्तरप्रकरणं चेति।**

**तत्र मुख्यभावनासंबन्धिप्रकरणं महाप्रकरणम्। तेन च प्रयाजादीनां दर्शपूर्णमासाङ्गत्वम्। एतच्च प्रकृतावेव उभयाकाङ्क्षायाः संभवान्न नतु विकृतौ। तत्र 'प्रकृतिवद्विकृतिः कर्तव्ये' त्यतिदेशेन कथंभावाकाङ्क्षाया उपशमेनापूर्वाङ्गानामप्युभयाकाङ्क्षया विनियोगासंभवात्। तस्मादपूर्वाङ्गानां स्थानादेव विकृत्यर्थत्वमिति।**

वह प्रकरण दो प्रकार का है—१—महाप्रकरण तथा २—अवान्तरप्रकरण। इन दोनों में मुख्य भावना से सम्बन्धित प्रकरण महाप्रकरण है। इसी से ( महाप्रकरण से ) प्रयाज आदि की दर्शपूर्णमास की अङ्गता सिद्ध होती है। यह महाप्रकरण प्रकृतियागों में ही होता है क्योंकि उभयकांक्षा वहीं संभव है न कि विकृतियागों में। वहाँ ( विकृतियागों में ) तो 'प्रकृति के सदृश ही विकृति भी करनी चाहिये' इस अतिदेश से ही कथंभावाकांक्षा की शान्ति हो जाने से अपूर्व-प्रकृति में अप्राप्त अङ्गों–का भी उभयाकांक्षा से विनि.ाग नहीं हो सकता। अतः ( अर्थात् प्रकरण का अभाव होने से ) अपूर्वाङ्गों की–प्रकृति में अप्राप्त अङ्गों की–स्थान-प्रमाण से ही विकृति के लिये उपयोगिता सिद्ध होती है।

प्रकरणं विभजते—तच्च प्रकरणमित्यादिना। तच्चेति। उक्तलक्षणलक्षितं चेत्यर्थः।

तत्रेति। महाप्रकरणावान्तरप्रकरणयोर्मध्य इत्यर्थः। मुख्यभावनेति। फलभावनेत्यर्थः। तेन चेति। महाप्रकरणेन चेत्यर्थः। अङ्गत्वम्। बोध्यत इति शेषः। तद्धि महाप्रकरणं प्रयाजादीन्यङ्गानि दर्शपूर्णमासयोर्विनियुङ्क्ते इत्यर्थः। एतच्च। महाप्रकरणं चेत्यर्थः। तत्र हेतुमाह—उभयेति। प्रकृतावेवेत्यनुषङ्गः। एवकारव्यावर्त्यमाह—न त्विति। विकृतावुभयाकाङ्क्षाया असंभवादिति भावः। तत्रेति। विकृतावित्यर्थः। अतिदेशेनेति। अतिदेशवाक्यप्राप्तप्राकृताङ्गजातेनेत्यर्थः। कथंभावाकांङ्क्षायाः। इतिकर्तव्यताकाङ्क्षाया इत्यर्थः। तथा च यद्यप्युपहोमादीनामपूर्वाङ्गानामुपहोमादिभिर्भावयेत् किं भावयेदित्यस्त्याकाङ्क्षा तथापि सौर्यादिविकृतियागस्यातिदेशवाक्यप्राप्तप्राकृताङ्गैरेव नैराकाङ्क्षयेण नापूर्वाङ्गानामप्युपहोमादीनामुभयाकाङ्क्षया विकृतौ विनियोगः संभवतीति भावः। ननु प्राकृताङ्गानां विकृतावपठितत्वादप्रत्यक्षाणां कथं विकृत्याकाङ्क्षोपशमहेतुत्वं, वैकृताङ्गानां तूपहोमादीनामत्र पठितत्वेन प्रत्यक्षाणां संभवत्याकाङ्क्षोपशान्तिहेतुत्वमिति चेन्न। तेषां विकृतौ पठितत्वेन प्रत्यक्षत्वेऽप्यन्यत्राक्लृप्तोपकारकत्वाच्छीघ्रं विकृत्याकाङ्क्षोपशान्तावसामर्थ्यात्। अतिदिष्टानां तु प्रकृतौ क्लृप्तोपकारकत्वेन संभवति तदाका.्क्षोपशमनसामर्थ्यम्। न च तेषामेव प्राकृताङ्गानां विकृतौ प्रकरणाद् ग्रहणं स्यादिति वाच्यम्। तेषामपि प्रकृतावुपकारकत्वेनोपक्षीणाकाङ्क्षत्वात्। न च प्राकृताङ्गानामत्रोपस्थापकाभावेनानुपस्थितत्वमिति वाच्यम्। उपमानप्रमाणस्योपस्थापकस्य सत्त्वेन तेषामत्रोपस्थितत्वात्। तथा हि—सौर्यवाक्यस्य दर्शने ह्यौषधद्रव्यत्वस्यैकदैव ह्युक्तस्य च सादृश्यस्य दर्शनेनानेन सदृशमाग्नेयवाक्यमित्याग्नेयवाक्यमुपमीयते गवयदर्शनादनेन सदृशी मदीया गौरिति गोरुपमानवत्। आग्नेयवाक्ये चोपमिते तेन तदर्थो ज्ञायते। स च त्र्यंशभावनारूपस्तस्मिंश्च ज्ञाते सौर्यवाक्ये भावनाया भाव्यस्य करणस्य च विद्यमानत्वेन तत्राकाङ्क्षाभावेऽपीतिकर्तव्यताकाङ्क्षायां प्राकृतोपकारपृष्ठभावेनाग्नेयेतिकर्तव्यतामतिदिश्य सौर्ययागेन

**ब्रह्मवर्चसं भावयेदाग्नेयवदिति सिद्ध्यति । तस्मादाग्नेयेतिकर्तव्यतयैव विकृत्याकाङ्क्षोपशमने सौर्यादौ विकृतावुभयाकाङ्क्षारूपप्रकरणाभावात् स्थानादेवोपहोमादीनामपूर्वाङ्गानां विकृति-शेषत्वमित्युपसंहरति—तस्मादिति ।**

प्रकरण के दोनों अंगों का उल्लेख करने के पश्चात् बतलाया जा रहा है कि महाप्रकरण की संभावना प्रकृतियागों में ही होती है, क्योंकि वहीं फलभावना का निर्देश होता है, वहीं अंग और अंगी का समग्रोपदेश भी होता है। जहाँ अंग और अंगी दोनों का कथन समानरूप से होगा, वहीं उभयाकांक्षा संभव भी होगी। यदि एक में भी आकांक्षा का अभाव हुआ तो 'प्रकरण' संभव न होगा। विकृतियागों में अंगों का साक्षात् कथन नहीं होता है अपितु 'प्रकृतिवद् विकृतिः कर्त्तव्या' इस अतिदेश वाक्य से ही उनकी प्राप्ति हो जाती है। कुछ स्थल ऐसे भी हैं जहाँ विकृतियागों की इतिकर्त्तव्यता की पूर्ति अतिदेश वाक्यों से हो जाने पर भी कुछ अंगबोधक वाक्य कथित होते हैं जिनका उल्लेख प्रकृतियाग में नहीं होता है। मूल में प्रयुक्त 'अपूर्वाङ्ग' पद का प्रयोग ऐसे ही वाक्यों के लिये हुआ है जो अंग तो हैं किन्तु पूर्वपठित प्रकृतियाग के साथ अंगरूप में उल्लिखित नहीं हैं। यहाँ प्रश्न उठता है कि किस प्रकरण से इनको अंगता स्वीकार्य होगी।

इस प्रश्न का समाधान ग्रन्थकार ने दिया है कि ऐसे वाक्यों से अङ्गता का ज्ञान तो होगा किन्तु प्रमाण 'प्रकरण' नहीं अपितु 'स्थान' होगा। प्रकृति के साथ अनुल्लिखित किन्तु विकृति के साथ पठित वाक्य, सन्निधि के कारण समीपवर्ती विकृति के अङ्ग हो जाते हैं।

विकृति की सन्निधि में पठित अपूर्वाङ्ग प्रकरण से अङ्ग नहीं होते हैं क्योंकि उभयाकांक्षा के अभाव में प्रकरण संभव नहीं। यदि एक की भी साकांक्षता न रही तो वहाँ प्रकरण नहीं हो सकता है। अतः विकृतियागों की इतिकर्त्तव्यता 'प्रकृतिवद् विकृतिः कर्त्तव्या' अतिदेश वाक्य से ही पूर्ण हो जाती है। उसके साधन का ज्ञान अन्यतः अपेक्षित नहीं रहता, अतः अन्य अङ्गबोधक पठित वाक्यों के प्रति वह सामान्यतः निराकांक्ष हो जाता है। ऐसी परिस्थिति में अङ्गवाक्य को तो अंगी की आवश्यकता होती है, किन्तु अंगी को अंग की आकांक्षा नहीं रहती। उभयाकांक्षा न रहने से उसकी अङ्गता प्रकरण से सिद्ध नहीं होती।[1] उसकी अङ्गरूप में सार्थकता 'स्थान' प्रभाव से होती है। सौर्यादि विकृति हैं। इनकी सन्निधि में पठित उपहोम आदि प्रकृति दर्शपूर्णमास आदि के साथ पठित नहीं हैं, अतः सौर्य याग में इसे प्रकरण प्रमाण से अङ्ग नहीं माना जा सकता, सन्निधि में पठित होने से उसकी अङ्गता 'स्थान' प्रमाण से होगी।

**( २५ ) अङ्गभावनासंबन्धिप्रकरणमवान्तरप्रकरणम् । तेन चाभिक्रमणादीनां प्रयाजाद्यङ्गत्वम् । तच्च संदशेनैव ज्ञायते । तदभावे चाविशेषात्सर्वेषां फल-भावनाकथंभावेन ग्रहणप्रसङ्गेन प्रधानाङ्गत्वापत्तेः ।**

अङ्गभावना से सम्बद्ध प्रकरण अवान्तर-प्रकरण है। इसी ( अवान्तर प्रकरण से ही ) अभिक्रमण आदि की प्रयाज आदि की अङ्गता का ज्ञान होता है। यह अङ्गता सन्दंश से ही ज्ञात होती है। उसके ( सन्दंश के ) न रहने पर तो ( प्रकरण के भेदों में कोई ) अन्तर न रहने से ( प्रयाज आदि महाप्रकरण तथा अभिक्रमण आदि अवान्तरप्रकरण ) सभी का फल-भावना की इतिकर्त्तव्यता के रूप में ग्रहण होने लगेगा ( और उनमें समान रूप से ) प्रधान की अङ्गता सिद्ध होने लगेगी।

---

१. यत्र न समग्राङ्गोपदेशः सा विकृतिः, यथा सौर्यादिः। तत्र च यान्यपूर्वाण्यङ्गानि विद्यन्ते उपहोमादीनि तेषां न प्रकरणं विनियोजकम्। तत्र यद्यपि तेषां किं भावयेदित्यस्त्याकांक्षा, तथापि प्रधानस्य न कथंभावाकाङ्क्षाऽस्ति, प्राकृतैरेवाङ्गैर्निराकाङ्क्षत्वात्। मीमांसान्यायप्रकाश पृ० १७५–६।

**अवान्तरप्रकरणं लक्षयति**—अङ्गभावेनेति । तेन चेति । **अवान्तरप्रकरणेन चेत्यर्थः । अत्रापि बोध्यत इति शेषः** । तच्चेति । तेन तेषां तदङ्गत्वं चेत्यर्थः । संदंशेनेति । **संदंशो लोहकण्टकविद्धलोहशलाकाद्वयरूपस्तेनेत्यर्थः** । तन्न्यायेनेति यावत् । **तदनङ्गीकारे दोषमाह**—तदभाव इति । **संदंशाभाव इत्यर्थः** । अविशेषात् । **प्रकरणाविशेषात् । सर्वेषां प्रयाजादीनामभिक्रमणादीनां च** कथंभावेन **इतिकर्तव्यतारूपेण** । प्रधानाङ्गत्वापत्तेः **दर्शादिप्रधानाङ्गत्वापत्तेः । तथा चाभिक्रमणादीनां प्रयाजाद्यङ्गत्वग्रहे संदंशस्याभावे सति दर्शादिप्रधानयागप्रकरणपाठाविशेषात्प्रयाजादिवदभिक्रमणादीनामपि दर्शादिफलभावनाया इतिकर्तव्यताकाङ्क्षया ग्रहणप्रसङ्गेन दर्शादिप्रधानयागाङ्गत्वापत्तेस्ततसंदंशेनैव ज्ञातुं शक्यत इति समुदायार्थः ।**

महाप्रकरण का सम्बन्ध फलभावना से होता है और अवान्तर प्रकरण का अङ्गभावना से। अङ्ग की बोधक विधियों से ज्ञात होने वाली भावना अङ्गभावना है। दर्शपौर्णमास प्रधान याग है। उससे स्वर्गरूप फल की भावना होती है, अतः प्रधान याग से सम्बद्ध भावना फलभावना या प्रधानभावना कही जाती है। प्रयाज आदि अङ्गयाग हैं जिनसे दर्श आदि प्रधान की इतिकर्त्तव्यता की पूर्ति होती है। प्रयाज आदि कुछ अङ्गों से घटित होते हैं। इन अङ्गों से प्रयाज की कथंभावाकांक्षा की पूर्ति होती है। प्रयाज आदि दर्श आदि प्रधान यागों के साक्षात् उपकारक होते हैं, किन्तु प्रयाज के अङ्ग सीधे दर्श आदि से नहीं युक्त होते हैं। वे प्रयाज के माध्यम से प्रधान के उपकारक होते हैं।

इसी को अवान्तरप्रकरण कहते हैं। प्रधान दर्श आदि के सन्दर्भ में पठित और साक्षात उपकारक प्रयाज आदि महाप्रकरण हैं। किन्तु उसके अङ्गभूत प्रयाज आदि के भी जो अङ्ग होते हैं वे गौण होने से सीधे प्रधान याग से नहीं जुड़ पाते, अतः उनको अवान्तर प्रकरण कहते हैं।

अङ्गों के भी अङ्गभूत अवान्तर प्रकरण का ज्ञान सन्दंश से होता है। प्रयाज आदि स्वयं में दर्श आदि के अङ्ग हैं। यह प्रयाज अनेक क्रियाओं या उपयागों का समूह है। ये उपयाग प्रयाज नाम से प्रधान के उपकारक हैं। इन अङ्गों के भी उपकारकों का ज्ञान कैसे हो, उनकी अङ्गता कैसे होती है, यह समस्या उत्पन्न होती है। उसी के समाधान के लिये सन्दंश का विवेचन अपेक्षित है। सन्दंश सँडसी को कहते हैं जिसके दोनों सिरों को दबाकर बीच में बटलोई आदि वस्तुओं को पकड़ा जाता है। इसी प्रकार एक अङ्गकर्म से सम्बद्ध दो वाक्यों के बीच में जब कोई वाक्य पठित होता है और उसका प्रधान कर्म से सीधा सम्बन्ध भी नहीं प्रतीत होता है, तब उस सँड़सी के बीच में बटलोई की भांति पड़े वाक्य को सन्दंशपतित कहा जाता है। प्रधान का साक्षात् उपकारक न होने से वह अङ्ग का ही उपकारक मान लिया जाता है, क्योंकि इस वाक्य को अपनी सार्थकता के लिये किसी कर्म से जुड़ने की आकांक्षा होती है। इसी प्रकार जिसके निकट यह वाक्य पठित है उसे भी साधन की अपेक्षा होनी है। अतः उभयाकांक्षा होने से प्रकरण का लक्षण यहाँ घटित हो जाता है। यदि यह अवान्तरप्रकरण सन्दंश के मध्य में न होता तो इसका सम्बन्ध अङ्ग से न होकर अन्य क्रियाओं की भांति सीधे दर्शादि से ही हो जाता और अवान्तर तथा महाप्रकरणों में कोई अन्तर ही न रह जाता। इसी बात को मूल में 'अविशेषात्' आदि शब्दों से व्यक्त किया गया है।

**व्याख्याकारों में मतभेद**—मूल में पठित 'तच्च और' 'तदभावे' में दोनों 'तद्' के अर्थ कुछ टीकाकारों ने भिन्न-भिन्न दिये हैं। रामेश्वर शिवयोगी ने प्रथम 'तत्' का अर्थ 'अङ्गत्व' तथा द्वितीय का 'सन्दंश' दिया है। **तच्चेति । तेन तेषां तदङ्गत्वं चेत्यर्थः ।……तदभाव इति । सन्दंशाभाव इत्यर्थः ।'** वहीं श्रीकृष्णनाथ भट्टाचार्य ने प्रथम तथा द्वितीय दोनों 'तद्' का अर्थ 'अवान्तर प्रकरण' ही किया है—**'तच्चेति । अवान्तर प्रकरणञ्चेत्यर्थः ।……तद्भाव इति ।**

अवान्तरप्रकरणाभावे इत्यर्थः।[1] किन्तु अर्थसङ्गति रामेश्वर शिवयोगी की ही टीका से बैठती है, अतः उसी के अनुसार अर्थ किया गया है।

संदंशलक्षणम्

**( २६ ) एकाङ्गानुवादेन विधीयमानयोरङ्गयोरन्तराले विहितत्वं संदंशः। यथाभिक्रमणे। तद्धि 'समानयते जुह्वाम् उपभृतस्तेजो वा' इत्यादिना प्रयाजानुवादेन किंचिदङ्गं विधाय विधीयते–'यस्यैवंविदुषः प्रयाजा इज्यन्ते प्रैभ्यो लोकेभ्यो भ्रातृव्यान्नुदतेऽभिक्रामं जुहोत्यभिजित्यै' इति, तदनन्तरं 'यो वै प्रयाजानां मिथुनं वेद' त्यादिना किंचिदङ्गं विधीयते। अतः प्रयाजाङ्गमध्ये विहितमभिक्रमणं तदङ्गम्। प्रयाजैरपूर्वं कृत्वा यागोपकारं भावयेदिति ज्ञाते कथमेभिरपूर्वं कर्तव्यमिति कथंभावाकाङ्क्षायाः सत्त्वात्। सा च संदंशपठितैरभिक्रमणादिभिः शाम्यति।**

**न चाङ्गभावनायाः कथंभावाकाङ्क्षाऽभावः, भावनासामान्येन तत्रापि तत्संभवात्।**

( किसी भी ) एक अङ्ग का अनुवाद करते समय ( उससे सम्बद्ध ) दो अङ्गविधियों के बीच में किये जा रहे विधान को सन्दंश कहते हैं। जैसा कि अभिक्रमण में ( किया गया है )। वह ( अभिक्रमण ) का प्रसङ्ग इस प्रकार है। 'जुहू' में 'उपभृत्' से घृत लाता है' इत्यादि वाक्य से प्रयाज का अनुवाद करके उसके किसी अङ्ग का विधान किया जाता है। इसके बाद 'जिस विद्वान् के इस प्रकार से प्रयाजों का यजन होता है वह इन लोकों से शत्रुओं को नष्ट ( अथवा पीड़ित ) करता है। विजय के लिये अभिक्रमण का अनुष्ठान करता है ( अथवा अभिक्रमण करते हुए होम करता है। ), इसका विधान होता है। इसके भी बाद में 'जो प्रयाजो के मिथुन को जानता है' इत्यादि मन्त्र से किसी अङ्ग का विधान होता है। इसलिये प्रयाज के ( दोनों ) अङ्गों के बीच में पठित अभिक्रमण उस ( प्रयाज ) का अङ्ग है। 'प्रयाजों से अपूर्व उत्पन्न करके याग का उपकार करना चाहिये' इतना ज्ञात होने पर इन ( प्रयाजों ) से अपूर्व कैसे ( उत्पन्न ) करना चाहिये' इस प्रकार की कथंभावाकांक्षा उपस्थित होती है। यह कथंभावाकांक्षा सन्दंश में पठित अभिक्रमण आदि से शान्त होती है। यह बात नहीं है कि अङ्गभावना को कथंभावकांक्षा का अभाव है, क्योंकि भावनासामान्य में ( कथंभावाकांक्षा ) होने से वहाँ भी उसकी संभावना है।

संदंशंलक्षयति। एकाङ्गानुवादेनेति। तत्रोदाहरणमाह—यथाभिक्रमण इति। अभिक्रमणे ह्येकस्य प्रयाजरूपस्याङ्गस्यानुवादेन विधीयमानयोः प्रयाजाङ्गयोरन्तराले विहितत्वं भवत्येव। तदेवाह—तद्धीत्यादिना। तद्धि, अभिक्रमणं हीत्यर्थः। समानयते जुह्वामुपभृत इति। उपभृतो घृतपात्रविशेषाज्जुह्वां जुहूरूपपात्रविशेषे घृतं समानयत इति मन्त्रार्थः। किंचिदङ्गमिति। उपभृतः पात्राज्जुह्वां प्रयाजार्थं घृतानयनरूपमङ्गमित्यर्थः। तदनन्तरमपीति। अभिक्रमणानन्तरमपीत्यर्थः। तदनन्तरमपीत्यस्य 'किंचिदङ्गं विधीयत' इत्युत्तरेणान्वयः। 'प्रयाजाङ्ग'मिति पाठे तु तस्यापि किंचिदङ्गमित्यनेनोत्तरेणैवान्वयः। भ्रातृव्यानिति। शत्रूनित्यर्थः। तुदत इति। व्यथयति अपतुदतीति वार्थः। जयतीति यावत्।

१. प्रतिपादिका पृ० ६१।

अभिक्रामं जुहोत्यभिजित्यै इति । **विजययाहवनीयं सर्वतः संचरणं कृत्वा जुहुयादित्यर्थः ।** मिथुनं वेदेति । **युगलं जानातीत्यर्थः ।** अत इति । **प्रयाजानुवादेन विहिततदङ्गमध्ये विहितत्वादित्यर्थः ।**

**ननु प्रयाजानामितिकर्तव्यताकाङ्क्षाभावान्न तत्र संदंशेनाप्यभिक्रमणस्याङ्गत्वेनान्वयः । 'साकाङ्क्षस्यैव गुणेऽन्वेषणेति न्यायादित्यत आह**—प्रयाजैरित्यादिना । **सा च प्रयाजानामितिकर्तव्यताकाङ्क्षा संदंशलब्धैरेवाभिक्रमणादिभिः शाम्यतीत्याह**—सा चेत्यादिना । **तथा चोक्तम् 'परप्रकरणस्थानामङ्गे श्रुत्यादिभिस्त्रिभिः । ज्ञाते पुनश्च तैरेव संदंशेन तदिष्यते' इति ।**

**ननु प्रयाजभावनाया अङ्गभावनात्वेन कथंभावाकाङ्क्षाभावान्न प्रयाजभावनाकथंभावेनाभिक्रमणं गृह्यत इत्याशङ्क्य परिहरति**—न चेत्यादिना । **प्रयाजादिभावना कथंभावाकाङ्क्षाशून्या अङ्गभावनात्वादित्यत्र हेतोरसाधारणानैकान्तिकत्वात्साकाङ्क्षत्वसाधने हेतुसत्त्वाच्च न प्रयाजाद्यङ्गभावनायाः कथंभावाकाङ्क्षाशून्यत्वमित्याह**—भावनासाम्येनेति । **प्रयाजाद्यङ्गभावना कथंभावसाकाङ्क्षा भावनात्वाद्दर्शादिभावनावदिति प्रयोगोऽत्र बोध्यः । न चावहननादिभावनाव्यभिचारः, तस्याः पक्षसमत्वात् ।** तत्रापि तत्संभवादिति । **प्रयाजाद्यङ्गभावनायामपि कथंभावाकाङ्क्षासंभवादित्यर्थः ।**

यहाँ सन्दंश का अर्थ तथा उसके मध्य में पड़े हुए वाक्य की अवान्तरप्रकरणता का विवेचन किया गया है । सर्वप्रथम मूल में प्रयुक्त 'एकाङ्ग' 'अनुवाद' आदि शब्दों का भी अर्थ समझ लेना चाहिये । दर्शपूर्णमास प्रधानयाग हैं और प्रयाज उनके अङ्ग हैं । प्रयाज में पाँच क्रियायें होती हैं—१–समिध् २–तनूनपात ३–इड् , ४–बर्हिष् तथा ५–स्वाहाकार याग । इन पाँचों के समूह को प्रयाज कहते हैं । इनका विधान सर्वप्रथम 'प्रयाजाः कर्त्तव्याः' विधिवाक्य से किया जाता है । इसी प्रथम कथन को 'वाद' भी कहा जाता है । यही एकाङ्गवाद है । किन्तु जब प्रयाज की पाँचों क्रियाओं का अलग-अलग विधान 'समिधो यजति,' 'तनूनपातं यजति,' 'इडो यजति,' 'बर्हिर्यजति,' 'स्वाहाकारं यजति' रूपों में किया जाता है, तब दुबारा भी विधान होने के कारण इसे 'अनुवाद' कहते हैं । यहाँ प्रयाजरूप एक अङ्ग के आहवनीय स्थल पर घृत का होम करना है । उसके विधायक वाक्य हैं । अतः यहाँ 'एकाङ्गानुवाद' हुआ । 'उपभृत्' तथा 'जुहू' यज्ञ में काम आने वाले दो पात्रों का नाम है । 'समानयते०' आदि मन्त्र में तेजस् अर्थात् घृत लाने का वर्णन है, अतः इसे घृतानयन मन्त्र कहते हैं । इसी प्रकार 'यो वै प्रयाजानां मिथुनं वेद' आदि में मिथुनपद आया है, उसीको जानने की बात वर्णित है, अतः इसको 'मिथुनवेदन' मन्त्र कहते हैं । प्रयाज के एकाङ्गानुवाद रूप में इन दोनों विधिवाक्यों का प्रयोग है । इन दोनों वाक्यों के मध्य में 'यस्यैवं विदुषः··· अभिक्रामं जुहोति' आदि मन्त्र आता है । दोनों विधिवाक्य सन्दंश की दो शलाकाओं की भांति हैं जिनके मध्य में 'अभिक्रामं जुहोति' मन्त्र है । इस मन्त्र को अभिक्रमण-मन्त्र भी कहते हैं । यह अभिक्रमणविधि प्रयाज के अङ्गभूत घृतानयन तथा मिथुनवेदन के मध्य में पठित होने से प्रयाज का अङ्ग है, क्योंकि इस मध्यवर्ती विधि से प्रयाज की इतिकर्त्तव्यता का ज्ञान होता है । वस्तुतः प्रयाजाः 'कर्त्तव्याः' का अर्थ है—प्रयाजैः अपूर्वं कृत्वा यागोपकारं भावयेत्'—प्रयाजों से अपूर्व उत्पन्न करके प्रधान याग का उपकार करना चाहिये । प्रयाजों का इससे प्रयोजन तो सिद्ध हो गया, किन्तु यह ज्ञात नहीं हो सका कि इनसे अपूर्वों की निष्पत्ति कैसे होगी । उसकी कथंभावाकांक्षा बनी ही रह जाती है जिसकी पूर्ति अभिक्रमण वाक्य से होती है— जिसका अर्थ है अभिक्रमण करते हुए—आहवनीय के चारों ओर घूमते हुए यजन करना चाहिये—अभिक्रामं जुहोति । यहाँ 'कैसे' का

उत्तर 'चारो ओर घूमते हुये' से मिलता है। प्रयाज के अङ्गभूत घृतानयन एवं मिथुनवेदन के मध्य में आया 'अभिक्रमण' अवान्तरप्रकरण है जो अङ्ग के माध्यम से प्रधान का उपकारक है।

इनमें घृतानयन तथा मिथुनवेदन की प्रयाज की अङ्गता लिङ्ग प्रमाण से सिद्ध होती है और अभिक्रमण की अवान्तरप्रकरण से। रेखाचित्र इस प्रकार है—



अवान्तरप्रकरण से प्रयाज की अङ्गता

**अङ्गभावना की कथंभावाकांक्षा**—यहाँ एक शङ्का हो सकती है कि इतिकर्त्तव्यता अर्थात् कथंभावाकांक्षा तो प्रधान याग से सम्बद्ध भावना में होती है न कि अङ्ग-यागों की भावना में। इसका समाधान यह है कि जहाँ कहीं भी भावना है उसके साथ इतिकर्त्तव्यता का होना आवश्यक है। वहाँ यह नहीं देखा जाता है कि वह प्रधानभावना है अथवा अङ्गभावना है। अङ्ग यागों के विधायक विधिवाक्यों में भी धातु होती है जिसके प्रत्ययांश से भावना व्यक्त होती है। अतः भावना होने से वहाँ भी साध्य, साधन तथा प्रकार की अपेक्षा होती है। जिस प्रकार प्रधान याग के विधायक वाक्य में धातु के प्रत्ययांश में भावना होती है और उसके अङ्गोपाङ्ग होते हैं, उसी प्रकार से अङ्गभावना में भी उसकी सत्ता होती ही है। इससे प्रयाज की अङ्गभावना की कथंभावाकांक्षा पर आक्षेप नहीं किया जा सकता। यहाँ दर्शपूर्णमास प्रधानयाग से सम्बद्ध भावना प्रधानभावना तथा प्रयाज की भावना अङ्गभावना है। प्रयाजभावना भी भावना है, अतः वहाँ कथंभावाकांक्षा का होना आवश्यक है।

**( २७ ) तदिदं प्रकरणं क्रियाया एव साक्षाद्विनियोजकं द्रव्यगुणयोस्तु तद्द्वारा। तथाहि—'यजेत स्वर्गकाम' इत्यत्र फलभावनायां कथंभावाकाङ्क्षायां संनिधिपठिताऽश्रूयमाणफलकं क्रियाजातमुपकार्याकाङ्क्षयेतिकर्तव्यतात्वेनान्वेति। क्रियाया एव लोके कथंभावाकाङ्क्षायामन्वयदर्शनात्। न हि हस्तेन कुठारेण छिन्द्यादित्यत्र कथंभावाकाङ्क्षायामुच्चार्यमाणोऽपि हस्तोऽन्वेति किंतु हस्तेनोद्यम्य निपात्येति उद्यमननिपातने एव, हस्तश्च तद्द्वारैवान्वेतीति सर्वजनीनमेतत्।**

वह ( दो प्रकार का निरूपित ) विवेचन का विषय प्रकरण क्रिया की ही साक्षात् रूप से अङ्गता का ज्ञापक ( विनियोजक ) होता है, द्रव्य एवं गुण की ( अङ्गता का ज्ञापक ) उस ( क्रिया ) के माध्यम से ही होता है। जैसे—'यजेत स्वर्गकामः' इस वाक्य में ( स्वर्गरूप ) फल की भावना में कथंभावाकांक्षा होने पर पास में ही पठित और न सुने जा रहे फल वाला क्रियासमूह उपकार्य —प्रधान–की आकांक्षा से इतिकर्त्तव्यता के रूप में अन्वित हो जाता है। क्योंकि लोक में देखा जाता है कि कथंभावाकांक्षा होने पर क्रिया का ही अन्वय होता है। 'कुठार से काटना चाहिये' इस वाक्य में कथंभावाकांक्षा होने पर कथित होने पर भी हस्त

का अन्वय नहीं होता है, अपितु 'हाथ से उठाकर गिराकर' इस प्रकार उठाना और गिराना ही ( अन्वित होता है । ) हाथ तो उसके ( उद्यमन आदि क्रिया के ) माध्यम से ही ( छेदन रूप क्रिया से ) अन्वित होता है, यह सभी लोगों को ज्ञात है ।

निरूपितप्रकरणस्य साक्षाद्विनियोज्यविषयमुपन्यस्यति—तदिदमित्यादिना । प्रकृतस्यैव व्यवहितविनियोज्यमादर्शयति—द्रव्येति । तद्द्वारेति । क्रियाद्वारेत्यर्थः । अत्र च द्रव्यस्य क्रियाद्वारैव प्रकरणं विनियोजकं गुणस्य तु द्रव्यक्रियोभयद्वारा विनियोजकमिति भावः । फलभावनायामिति । फलभावनायां क्रियाजातमितिकर्तव्यतात्वेनान्वेतीति संबन्धः । भिन्नप्रकरणस्थक्रियाया अन्यत्र क्रियायामन्वयापत्तिवारणाय संनिधिपठितमित्युक्तम् । श्रूयमाणफलस्य क्रियाजातस्येतिकर्तव्यतात्ववारणायाश्रूयमाणफलमित्युक्तम् । प्रधानस्योपकारकाङ्क्षाभावे तत्र तदन्वयादर्शनात्कथंभावाकाङ्क्षायामित्युक्तम् । गुणस्याप्युपकार्याकाङ्क्षाभावेऽप्युपकारकत्वेनान्वयादर्शनादुपकार्याकाङ्क्षयेत्युक्तम् । इतिकर्तव्यताकाङ्क्षायां क्रियाया एव साक्षादन्वये लोकप्रसिद्धिं हेतुत्वेन दर्शयति–क्रियाया एवेत्यादिना । क्रियाया एवान्वयदर्शनादित्यन्वय इत्यर्थः । कुठारेण छिन्द्यादित्यत्र कथमिति कथंभावाकाङ्क्षायां हस्तेनेत्युच्चार्यमाणोऽपि हस्तो न हि च्छिदिभावनायां साक्षादन्वेतीत्यभिप्रेत्याह—न हीत्यादिना । उद्यमननिपातने एवान्वित इति शेषः । उद्यमनं च निपातनं चोद्यमननिपातने इति द्विवचनं । सन्धिस्तु लेखकप्रमादतः । यद्वा–उद्यमनेन निपातन उद्यमननिपातन इति व्याख्येयम् । अत्र चान्वेतीत्यनुषङ्गः । तद्द्वारैवेति । उद्यमननिपातनद्वारैवेत्यर्थः । सर्वजनीनमिति । सर्वेषु जनेषु भवमित्यर्थः । सर्वजनप्रसिद्धमिति यावत् । किंच कथंभावाकाङ्क्षा नाम करणगतप्रकाराकाङ्क्षा थमुनः प्रकारवाचित्वात्, सामान्यस्य भेदको विशेषः प्रकारः, सामान्यं च क्रियारूपमेवाख्यातेनोच्यते । 'यजेत स्वर्गकाम' इत्यस्य ह्ययमर्थः-यागेन तथा कर्तव्यं यथा स्वर्गो भवतीति, क्रियासामान्यस्य च विशेषः क्रियैव भवति, न हि ब्राह्मणविशेषः परिव्राजकादिरब्राह्मणो भवति, एवं च करणगतक्रियाविशेषाकाङ्क्षापरनामधेयायां कथंभावाकाङ्क्षायां क्रियैवान्वेतीति युक्तम् । स च करणगतः क्रियाविशेषोऽन्वाधानादिब्राह्मणतर्पणान्तः क्रियारूप एवेति युक्तं तस्य प्रकरणेनैव ग्रहणं तस्य च करणगतत्वं तदुपकारकत्वमेव तेन विना यागेनापूर्वाजननात् । न ह्युद्यमननिपातनव्यतिरेकेण कुठारेण द्वैधीभावो जन्यते । तत्सिद्धं कथंभावाकाङ्क्षया क्रियेवान्वेतीति । तदिदं प्रकरणं स्थानादितो बलीयो भवति । तथा हि—राजसूयप्रकरणे पश्विष्टिसोमभागा बहवः समप्रधानभूताः पठ्यन्ते । तत्र च कश्चिदभिषेचनीयसंज्ञकः सोमयागः पठितः । तस्य हि संनिधौ विदेवनादयो धर्माः 'अक्षैर्दीव्यति राजन्यं जिनाति शौनःशेपमाख्यापयती'ति श्रूयन्ते । जिनाति जयतीत्यर्थः । बहवृचब्राह्मणे समाम्नातं शुनःशेपविषयमुपाख्यानं शौनःशेपं तदाख्यापयतीत्यर्थः । तत्र च विदेवनादीनां संनिधिबलादभिषेचनीयाङ्गत्वमिति प्राप्ते राद्धान्तः, राजसूयेतिकर्तव्यताकाङ्क्षायामनुवृत्तायां विहिता विदेवनादयः प्रकरणेन राजसूयशेषा एव भवन्ति । राजसूयश्च बहुयागात्मको भवति । ततश्च तत्रत्यसर्वयागशेषत्वं विदेवनादीनां सिध्यति । किंचाभिषेचनीयस्य काचिदप्याकाङ्क्षा विदेवनादिषु नास्त्येव । तस्य ज्योतिष्टोमविकृतित्वेनातिदिष्टैरेव प्राकृताङ्गैस्तदाकाङ्क्षानिवृत्तेः ।

यहाँ स्पष्ट किया गया है कि प्रकरणप्रमाण के द्वारा किसकी अङ्गता प्रदर्शित की जाती है, द्रव्य की, गुण की, क्रिया की अथवा जाति की। पूर्व सन्दर्भों में देखा जा चुका है कि श्रुतिप्रमाण के द्वारा व्रीहि सदृश द्रव्य, आरुण्य सदृश गुण, प्रोक्षण आदि क्रिया, 'इमाम् अगृभ्णन्०' आदि मन्त्र, आहवनीय सदृश अग्नि, और यहाँ तक कि एकत्व एवं पुंस्त्व सदृश अमूर्त अदार्थों की भी अङ्गता सिद्ध की गयी है। लिङ्गप्रमाण के द्वारा 'बर्हिर्देवसदनं दामि', 'स्योनं ते सदनं कृणोमि' आदि मन्त्रों की ही अङ्गता प्रदर्शित की गयी है। इसी प्रकार वाक्यप्रमाण से 'यस्य पर्णमयी जुहूर्भवति' सदृश मन्त्रों में पर्णतारूप गुण की और 'इन्द्राग्नी इदं हविः' आदि में मन्त्र की अङ्गता प्रकट की गयी है। यहाँ इस बात पर बल दिया जा रहा है कि प्रकरण प्रमाण के द्वारा—चाहे वह महा-प्रकरण हो या अवान्तर—केवल क्रिया का ही साक्षात् विनियोग होता है। द्रव्य और गुणों का विनियोग गौणरूप से क्रिया के माध्यम से ही होता है।

यथा 'यजेत स्वर्गकामः' यह स्वर्गरूप फल को प्रदर्शित करने वाला वाक्य है। इसका अर्थ है कि जिसे स्वर्ग की कामना हो वह याग करे। प्रश्न है, कैसे करे? यही कथंभावाकांक्षा है। उत्तर है कि उसी प्रकरण में पठित है—'प्रयाजाः कर्त्तव्याः'। ये क्रियासमूह प्रयाज आदि ही इतिकर्त्तव्यता के रूप में उपस्थित होकर प्रधान याग से अन्वित होते हैं। प्रयाज इसलिये अन्वित होते हैं क्योंकि इनको भी किसी 'उपकार्य'—प्रधान क्रिया की आकांक्षा रहती है। 'किमर्थं प्रयाजाः' कर्त्तव्याः' यह प्रश्न रहता है, और समाधान मिलता है प्रधानक्रिया 'यजेत' से—स्वर्ग की साधनभूता यजन क्रिया से। अर्थात् स्वर्ग को साधनभूता यजन-क्रिया को पूर्णता हेतु प्रयाज करना चाहिये। प्रयाज स्वयं में न द्रव्य है न गुण, अपितु समिध् आदि पाँच क्रियाओं का समूह हैं। इस प्रकार इति-कर्त्तव्यता के रूप में प्रयाज के क्रियासमूह ही उपस्थित होते हैं, क्योंकि 'प्रयाजाः कर्त्तव्याः' में उनका प्रयोजन या फल शब्दतः उपात्त नहीं है, अतः फलाकांक्षा के कारण यह भी 'स्वर्गकामो यजेत' से सम्बद्ध होता है।

लौकिक उदाहरण के द्वारा भी यह स्पष्ट किया गया है कि कैसे इतिकर्त्तव्यता के रूप में क्रिया का विनियोग होता है। 'हस्तेन कुठारेण छिन्द्यात्'—हाथ से कुल्हाड़ी से (वृक्ष) काटना चाहिये सदृश लौकिक वाक्यों में साधन के रूप में 'हाथ' मौजूद है। हाथ स्वयं कुठार से काष्ठ काटने में समर्थ नहीं होता है, अपितु वह कुठार को उठाने और गिराने की क्रिया के द्वारा ही सफल होता है। अतः उद्यमन और निपातन क्रियायें ही प्रमुख हैं जिनका कटाई से सम्बन्ध है। हाथ तो इनके द्वारा ही कटाई का सहयोगी होता है। इससे सिद्ध होता है कि प्रकरणप्रमाण से क्रिया का ही साक्षात् विनियोजन होता है, हस्त सदृश द्रव्य आदि का नहीं।

**(२८) इदं च स्थानादितः बलवत्। अत एवाक्षैर्दीव्यति राजन्यं जिनातीति देवनादयो धर्मा अभिषेचनीयसंनिधौ पठिता अपि स्थानान्न तदङ्गं, किंतु प्रकरणाद्राजसूयाङ्गमिति।**

यह प्रकरण स्थानादि प्रमाणों से प्रबल है। इसी लिये 'अक्षैर्दीव्यति'—पांसों से जुआ खेलता है—, 'राजन्यं जिनाति'-'क्षत्रिय को जीतता है—, ये द्यूत आदि धर्म अभिषेचनीय के समीप में पठित होने पर भी स्थानप्रमाण से उसके-अभिषेचनीय के-अङ्ग नहीं हो सके अपितु प्रकरणप्रमाण के कारण राजसूय के अङ्ग हुये।

**ननु संनिहितविधिबलादाकाङ्क्षोत्थाप्यत इति चेत् तर्ह्याकाङ्क्षारूपमन्तराले प्रकरणमादौ परिकल्प्य तद्द्वारा वाक्यलिङ्गश्रुतिकल्पनयासंनिधिर्विप्रकृष्यते, राजसूयाकाङ्क्षारूपं महाप्रकरणं तु क्लृप्तत्वादेकयाऽऽकाङ्क्षया संनिकृष्यते, ततश्च प्रकरणेन संनिधेर्बाधात्सर्व**

**यागशेषा विदेवनादयो धर्मा इत्यभिप्रेत्य प्रकरणस्य स्थानादिभ्यो बलवत्त्वमाह—इदं चेत्यादिना ।**

एक साथ पठित होना स्थानप्रमाण है और उभयाकांक्षा प्रकरण । ऐसी दशा में अन्यत्र पठित होने पर भी यदि परस्पर आकांक्षा की पूर्ति होती है तो उन भिन्नदेशीय क्रियाओं में अङ्गाङ्गीभाव होगा, न कि निरपेक्ष किन्तु एक स्थान पर पठित क्रियाओं का । इसी से प्रकरण स्थान आदि की अपेक्षा प्रबल कहा जाता है ।

वैदिक उदाहरण द्वारा इस विषय को स्पष्ट किया जाता है । राजसूय नामक एक यज्ञविशेष है । उसके प्रसङ्ग में पशुयाग, इष्टि, सोमयाग आदि अनेक प्रमुख याग निरूपित हैं । वहीं अभिषेचनीय नामक कोई सोमयाग भी विहित है । इसी अभिषेचनीययाग के पास ही देवन, राजजय आदि धर्म भी पठित हैं—अक्षैर्दीव्यति, राजन्यं जिनाति आदि । अब प्रश्न यह उठता है कि संनिधि पाठ के कारण देवन आदि को अभिषेचनीय का उपकारक माना जाये अथवा प्रकरण के कारण राजसूयगत पशुयाग आदि सभी का उपकारक । ये देवन आदि धर्म अभिषेचनीय के समीप तो हैं किन्तु उनकी न तो उसे आकांक्षा है और न उन देवनादि में अभिषेचनीय की अर्हता । अभिषेचनीय को इनकी आकांक्षा इसलिये नहीं है क्योंकि वह स्वयं में ज्योतिष्टोम का विकृतियाग है, अतः उसकी कथंभावाकांक्षा उसके अतिदेश से—'प्रकृतिवद् विकृतिः कर्त्तव्या' से—ही पूर्ण हो जाती है । उसे अन्य की आकांक्षा ही नहीं रहती । इस रूप में देवनादि को उपकार्य की आकांक्षा होने पर भी अभिषेचनीय उनके प्रति निराकांक्ष हो जाता है और उनका अङ्गाङ्गिभाव संभव नहीं होता । दूसरी ओर राजसूय की कथंभावाकांक्षा की पूर्ति देवन आदि क्रियाओं से हो जाती है । उनके कथंभावाकांक्षा की पूर्ति इनके अतिरिक्त अन्यों से नहीं होती । ऐसी दशा में राजसूय की कथंभावाकांक्षा की पूर्ति देवनादि से होने से और देवनादि की फलाकांक्षा की पूर्ति राजसूय से होने से, एक साथ पठित न होने पर भी, दोनों का अङ्गाङ्गिभाव सिद्ध हो जाता है । यदि एक साथ पढ़ा जाना ही प्रबल होता तो यह क्रिया संभव न होती । अतः सिद्ध हो जाता है कि प्रकरण स्थान से प्रबल है । देवन आदि के राजसूय का अङ्ग सिद्ध होने से उसके पशुयाग, इष्टि आदि सभी के साथ देवन का योग होता है ।

**( २९ ) देशसामान्यं स्थानम् । तद्द्विविधम्-पाठसादेश्यमनुष्ठानसादेश्यं चेति । स्थानं क्रमश्चेत्यनर्थान्तरम् । पाठसादेश्यमपि द्विविधम्-यथासङ्ख्यपाठः संनिधिपाठश्चेति ।**

समानदेशता स्थानप्रमाण है । वह स्थान दो प्रकार का है—पाठसादेश्य और अनुष्ठान-सादेश्य । स्थान और क्रम भिन्न अर्थ नहीं हैं ( अर्थात् स्थान और क्रम दोनों का एक ही अर्थ है । ) पाठसादेश्य भी दो प्रकार का है—यथासंख्यपाठ और संनिधिपाठ ।

**स्थानं लक्षयति—देशसामान्यमिति । संनिधिविशेषत्वमिति लक्षणान्तरम् । स्थानं क्रमश्चेति लक्ष्यत्वेन निर्दिश्यते । पाठसमानदेशत्वेनानुष्ठानसमानदेशत्वेन च स्थानं विभजते—तद्द्विविधमित्यादिना । यथासंख्यपाठत्वेन संनिधिपाठत्वेन च पाठसमानदेशत्वमपि विभजते—पाठसादेश्यमित्यादिना ।**

देशसामान्य का अर्थ है समानदेशता अर्थात् एक ही स्थान पर एकाधिक वाक्यों का होना । 'देश' जगह का वाचक है और 'सामान्य' समानता का । 'समान' या सदृश का भाव ही 'सामान्य' है । इस प्रकार विभिन्न प्रत्ययों के कारण रूप भिन्न होने पर भी अर्थ में भेद नहीं है और देश-सामान्य, सादेश्य, सदेशत्व, समानदेशत्व सब समानार्थक ही हैं—समानः देशः येषां ते समानदेशाः सदेशाः वा । समानदेशानां सदेशानां वा भावः समानदेशत्वं सदेशत्वं सादेश्यं वा ।

वाक्यों की एक स्थान पर उपस्थिति दो रीतियों से संभव है, या तो उनको एक साथ एक ग्रन्थ के अध्यायविशेष में पढ़ा गया हो अथवा वे पठित तो हों भिन्न-भिन्न अध्यायों में किन्तु उनको एक ही अनुष्ठान को सम्पन्न करने के लिये सङ्कलित कर लिया गया हो। जहाँ पाठमात्र से समान-देशवर्तित्व का ज्ञान होता है उसको पाठसादेश्य कहते हैं। यह सादेश्य का प्रथम प्रकार है। जब एक ही स्थान पर अनुष्ठेय रूप से निर्देश होता है तब अनुष्ठान-सादेश्य होता है। इन रूपों में स्थानप्रमाण दो प्रकार का हुआ।

**स्थान तथा क्रम की एकता**—मीमांसासूत्र में 'स्थान' की जगह 'क्रम' का उल्लेख है—"क्रमश्च देशसामान्यम्" ( मी० सू० )। वार्तिक में भी 'क्रम' के ही दो भेद पाठसादेश्य' और 'अनुष्ठानसादेश्य' बतलाये गये हैं—

तत्र क्रमो द्विधैवेष्टो देशसामान्यलक्षणः।
पाठानुष्ठानसादेश्याद् विनियोगस्य कारणम्॥

ऐसी दशा में यहाँ 'क्रम' का उल्लेख होना था, न कि 'स्थान' का। उसी का निराकरण करने के लिये ग्रन्थकार ने 'स्थान' तथा 'क्रम' को एकार्थक माना है। लौगाक्षिभास्कर की यह प्रक्रिया 'मीमांसान्याय-प्रकाश'[1] के अनुसार है। वहाँ भी 'देशसामान्यं स्थानम्' ही कहा गया है। 'स्थान' तथा 'क्रम' की समानार्थकता अन्यत्र भो दृष्टिगोचर होती है—

श्रुतिर्द्वितीया क्षमता च लिङ्गं वाक्यं पदान्येव तु संहतानि।
सा प्रक्रिया या कथमित्यपेक्षा **स्थानं क्रमो** योगबलं समाख्या॥[2]

लौकिक व्यवहार में भी 'स्थान' तथा 'क्रम' समानार्थक देखे जा सकते हैं। किसी परीक्षोत्तीर्ण छात्र से यह पूछना कि 'तुम्हारा कौन-सा स्थान है', इसी भाव को व्यक्त करता है कि 'योग्यता-क्रम में कहाँ हो।'

**( ३० ) तत्र 'ऐन्द्राग्नमेकादशकपालं निर्वपेत्'। वैश्वानरं द्वादशकपालं निर्वपेदि'त्येवं क्रमविहितेषु† 'इन्द्राग्नी रोचना दिव' इत्यादीनां याज्यानुवाक्या-मन्त्राणां यथासंख्यं प्रथमस्य प्रथमं द्वितीयस्य द्वितीयमित्येवंरूपो विनियोगो यथासंख्यपाठात्। प्रथमपठितमन्त्रस्य हि कैमर्थ्याकाङ्क्षायां प्रथमतो विहितं कर्मैव प्रथममुपतिष्ठते समानदेशत्वात्। एवं द्वितीयमन्त्रस्यापि। वैकृताङ्गानां प्राकृताङ्गानुवादेन विहितानां संदंशपतितानां विकृत्यर्थत्वं संनिधिपाठात् यथा आमनहोमानाम्‡। तेषां हि कैमर्थ्याकाङ्क्षायां फलं विकृत्यपूर्वमेव भाव्यत्वेन संबध्यते, उपस्थितत्वात्, स्वतन्त्रफलकत्वे विकृतिसंनिधिपाठानर्थक्यापत्तेः।**

उनमें ( पाठसादेश्य के दोनों भेदों में ) 'ऐन्द्राग्नम् एकादशकपालं निर्वपेत्'—इन्द्र और अग्नि के लिये ग्यारह कपालों में निर्वपन करे—'वैश्वानरं द्वादशकपालं निर्वपेत्'—वैश्वानर के लिये बारह कपालों में निर्वपन करे—इस प्रकार के क्रम से अभीष्ट कर्मों में 'इन्द्राग्नी रोचना दिवः' इत्यादि याज्यानुवाक्या मन्त्रों का जो संख्या के अनुसार प्रथम का प्रथम के साथ और द्वितीय का द्वितीय के साथ इस प्रकार का विनियोग है वह यथासंख्यपाठ से है। प्रथम पठित मन्त्र के साध्य–कैमर्थ्य–की आकांक्षा होने पर प्रथमतः निर्दिष्ट कर्म ही सर्वप्रथम उपस्थित

१. मीमांसान्यायप्रकाश पृ० १९९। २. प्रतिपादिका टीका पृ० ६६।

† विहितेष्टिषु इति पाठान्तरम्।

‡ अमनोहोमानाम् आमनहोमादीनाम् इति पाठान्तरम्

होता है, क्योंकि उनमें सादेश्य होता है। इसी प्रकार से द्वितीय मन्त्र का भी। प्रकृतियागों के अङ्गों के अनुवाद के रूप में कथित और विकृतियागों के सन्दंशपतित अङ्ग संनिधिपाठ से विकृति के अङ्ग होते हैं जैसे कि आमनहोम। उन वैकृताङ्गों के साध्य की आकांक्षा होने पर फलरूप में विकृति का अपूर्व ही भाव्य रूप से सम्बद्ध होता है, क्योंकि वही निकट में उपस्थित होता है, (संदंशपतित अङ्गों का विकृतयाग से) अलग साध्य मानने पर उनका विकृतियाग की सन्निधि में पाठ व्यर्थ सिद्ध होने लगेगा।

तत्र यथासंख्यपाठत्वेन समानदेशत्वं तमुदाहरति—तत्रैन्द्राग्नमित्यादिना। प्रथमस्य प्रथममिति। प्रथमस्यैन्द्राग्नमित्यैन्द्राग्नेष्टियागस्य 'इन्द्राग्नी रोचना दिव' इति प्रथमं याज्यानुवाक्यायुगलमङ्गं, द्वितीयस्य वैश्वानरमिति वैश्वानरेष्टियागस्य 'वैश्वानरोऽजीजन' दित्यादि द्वितीयमङ्गमित्यर्थः। एवंरूपे विनियोगे हेतुमाह—प्रथमपठितमन्त्रस्येत्यादिना। कैमर्थ्याकाङ्क्षायामिति। किमर्थोऽयं मन्त्र इति कैमर्थ्याकाङ्क्षायामित्यर्थः। एवं द्वितीयमन्त्रस्यापीति। किमर्थोऽयं मन्त्र इति द्वितीयमन्त्रस्यापि कैमर्थ्याकाङ्क्षायां द्वितीयस्थाने विहितमेव कर्मोपतिष्ठते समानदेशत्वादित्यर्थः। कोऽर्थो यस्य सकिमर्थः, तस्य भावः कैमर्थ्यं तस्याकाङ्क्षायामिति निरुक्त्या किमनेन मन्त्रेण भाव्यमिति सिध्यति। अत्र च क्रमस्योदाहरणान्तरमपि वर्तते। तथा हि—दर्शपूर्णमासयोराध्वर्यवे काण्डे आग्नेयोपांशुयाजाग्नीषोमीययागाः क्रमेणाम्नाताः। याजमाने च काण्ड आग्नेयादिविषयास्तेनैव क्रमेण मन्त्रा आम्नाताः 'अग्नेरहं देवयज्ययान्नादो भूयासं दब्धिरस्यदब्धो भूयासममुं दभेयमग्नीषोमयोरहं देवयज्यया वृत्रहा भूयास'मिति। तत्राद्यन्तयोराग्नेयाग्नीषोमीययोः कर्मणोराद्यन्तौ मन्त्रौ, मध्यमस्य चोपांशुयाजस्य कर्मणो मध्यमो 'दब्धिरस्यदब्धो भूयासममुं दभेय'मिति मन्त्रोऽङ्गं, तस्य च ब्राह्मणवाक्यमेवमाम्नायते—'एतया वै दब्ध्या देवा असुरान् दभ्नुवन् तयैव भ्रातृव्यं दाम्नोतो'ति दिधर्घातकमायुधमित्यर्थः। न चाग्नेयाग्नीषोमीययोरप्यनिष्टनिवारकत्वेन साधारणलिङ्गेन दब्धिमन्त्रस्याङ्गत्वं किं न स्यादिति वाच्यम्। यथा वाक्यद्वयानुसंधानेन संपन्नं प्रकरणं पृथक्प्रमाणं तथा प्रकरणद्वयानुसंधानसंपन्नेन क्रमप्रमाणेनोपांशुयाजे तस्य मन्त्रस्य विनियोगात्। न च क्रमस्य प्रकरणस्य प्रकरणेऽन्तर्भाव इति वाच्यम्। द्वयोर्वाक्ययोरिव प्रकरणयोरेकवाक्यत्वाभावात्। तस्मात्क्रमप्रमाणेन मध्यवर्तिन उपांशुयाजस्य मध्यवर्ती मन्त्रोऽङ्गं समानदेशत्वादिति यथासंख्यपाठत्वाद्विनियोग उक्तः। संनिधिपाठात्तु यानि वैकृतान्यङ्गानि प्राकृताङ्गानुवादेन विहितानि संदंशपतितानि तेषां विकृतौ विनियोग इत्याह—वैकृताङ्गानामित्यादिना। तत्रोदाहरणमाह—यथा आमनहोमानामिति। 'अमनसे स्वाहा, रेतस्विने स्वाहे'त्यादय आमनहोमाः। यद्वा,—अमनोहोमानामिति पाठः प्रामादिक एव, किंत्वामनहोमानामिति सकाररहित आपूर्व एव पाठः साधुः। तत्र च 'वैश्वदेवीं सांग्रहणीं निर्वपेद् ग्रामकाम' इत्यस्य काम्येष्टियागस्य संनिधौ श्रूयन्त आमनहोमा 'आमनदेवा' इति। तिस्र आहुतीर्जुहोतीति। नन्वामनहोमानां फलाकाङ्क्षायां फलवद्विकृत्यपूर्वमेव भाव्यत्वेन संबध्यत इत्यसत्, तेषां मुख्ययागत्वे विरोधाभावात्, ह्याग्नेयादीनां षण्णामनुमत्यादीनां च बहूनां मुख्यत्वं विरुद्धमित्याशङ्क्य यथा 'दर्शपूर्णमासाभ्यां स्वर्गकाम' इति वाक्येनाग्नेयादीनां फलसंबन्धावगमस्तथाऽऽमनहोमानां फलसंबन्धावगमाभावान्न प्राधान्यं युज्यते, 'सांग्रहणीं निर्वपेद् ग्रामकाम' इति

**वाक्यस्य तु सांग्रहण्या एव फलसंबन्धबोधकत्वेनामनहोमानां तत्संबन्धबोधकत्वाभावात्। तस्मात् 'फलवत्संनिधावफलं तदङ्ग'मिति न्यायात्फलवत्याः सांग्रहण्याः संनिधावाम्नाता अफला आमनहोमास्तदङ्गमित्यभिप्रेत्य किमर्था इमे किलेति कैमर्थ्याकाङ्क्षायां फलवत्तया विकृत्यपूर्वस्यैव भाव्यत्वेन संबन्धे हेतुमाह**—उपस्थितित्वादिति। **संनिधिप्रमाणेनोपस्थितत्वादित्यर्थः। नन्वामनहोमानां सांग्रहणीसंनिधिपाठेऽपि विश्वजिन्न्यायेन स्वतन्त्रफलकत्वमेव किं न स्यादित्यत आह**—स्वतन्त्रफलकत्व इत्यादिना। **फलवत्कर्मासंनिधौ पठितस्यैवाश्रूयमाणफलस्य विश्वजिन्न्यायेन स्वतन्त्रफलं कल्प्यते। अन्यथा प्रयाजादीनामपि तन्न्यायेन स्वतन्त्रफलकत्वापत्तिः स्यात्। अफलस्य फलवत्संनिधौ पाठस्तु तदङ्गत्वायैव। तदभावेऽनर्थकत्वमेव तस्यापद्येतेति भावः।**

यहाँ पाठसादेश्य के सन्निधिपाठ तथा यथासंख्यपाठ दोनों भेदों का क्रमशः निरूपण किया गया है। इन्द्र तथा अग्नि को लक्ष्य कर सम्पाद्य कर्म ऐन्द्राग्न्येष्टि याग तथा विश्वानर को लक्ष्य करके वैश्वनरेष्टियाग कहा जाता है। 'ऐन्द्राग्नम्०' आदि से ऐन्द्राग्न्येष्टि और 'वैश्वानरं द्वादश०' आदि से वैश्वानरेष्टियाग का विधान है। इसी क्रम से 'इन्द्राग्नी रोचना दिवः' और 'वैश्वानरोऽजीजनत्' ये याज्यानुवाक्या मन्त्र हैं। ये अङ्गमन्त्र हैं। याज्या ( इज्यते अनया ) वह मन्त्र है जिसका पाठ 'होता' हविप्रदान के समय करता है। अनुवाक्या ( अनूच्यते अनया ) एक आह्वान मन्त्र है जिसे 'होता' या 'मैत्रावरुण' देवताओं का आह्वान करने के लिये पढ़ता है, जिससे देवता उपस्थित होकर प्रदान किये जा रहे हव्य को स्वीकार करता है। 'इन्द्राग्नी' आदि मन्त्र इसी प्रकार के हैं। 'ऐन्द्राग्नम् एकादशकपालं निर्वपेत्' तथा 'वैश्वानरं द्वादशकपालं निर्वपेत्' दोनों 'मैत्रायणी संहिता' के मन्त्र हैं और क्रमशः आगे-पीछे पठित हैं। 'ऐद्राग्नम्' आदि की संख्या ( मै० सं० २।१।१ ) है और 'वैश्वानरम्०' की ( मै० सं० २।१।२ )। जिस प्रकार ये दोनों मन्त्र–मन्त्रयुगल–एक साथ एक क्रम में पठित हैं उसी प्रकार मैत्रायणी संहिता ( ४।११ ) में ही क्रमशः 'इन्द्राग्नी रोचना दिवः' तथा 'वैश्वानरोऽजीजनत्' इन याज्यानुवाक्या मन्त्रों के जोड़े प्रारम्भ होते हैं। अतः दोनो स्थानों पर पाठसादेश्य है जिनमें क्रमशः साध्य की आकांक्षा होने पर प्रथमपठित का प्रथम के साथ और द्वितीयतः पठित का द्वितीय के साथ सम्बन्ध अभीष्ट होता है। जब यह प्रश्न होता है कि 'इन्द्राग्नी०' मन्त्र का साध्य क्या है तब वहाँ प्रथमपठित 'ऐन्द्राग्नं०' आदि उपस्थित होता है और इसी प्रकार 'वैश्वानरो०' की कैमर्थ्यामांक्षा होने पर क्रमप्राप्त 'वैश्वानरं द्वादश०' की प्राप्ति होती है। वहाँ 'ऐन्द्राग्नं' प्रथम है, यहाँ 'इन्द्राग्नी रोचना०' और वहाँ 'वैश्वानरं द्वादशकपालं०' द्वितीय स्थान पर है तथा यहाँ 'वैश्वानरोऽजीजनत्' द्वितीय स्थान पर है। इस प्रकार प्रथम का प्रथम से और द्वितीय का द्वितीय से योग यथासंख्य है। इस रेखाचित्र से पूरी स्थिति स्पष्ट हो जाती है—



१—ऐन्द्राग्न ( मै० सं० २।१।१ ) ←——→ १—इन्द्राग्नी रोचना दिवः ( मै० सं० ४।११ )
२—वैश्वानर ( मै० सं० २।१।२ ) ←——→ २—वैश्वानरोऽजीजनत्

यथासंख्यपाठ से विनियोग के विशिष्ट ज्ञान के लिये जैमिनीयन्यायमालाविस्तर ( ३।३।१२ ) द्रष्टव्य है।

संनिधिपाठ नामक पाठसादेश्य के भेद का उपयोग प्रकृतियागों के अङ्गों के अनुवाद के रूप में विहित विकृतियागों के अङ्गों के मध्य सन्दंशपतित कर्मों के निरूपण के समय किया जाता है। प्रकृतियाग, विकृतियाग और संदंश का अर्थ पहले निरूपित किया जा चुका है, अतः उनकी पुनरुक्ति यहाँ अपेक्षित नहीं। सन्दंश के मध्य पठित—सन्दंशपतित—वाक्यों से बोधित क्रियाओं का भी साध्य विकृतियों का साध्य ही है। विकृति का ही अपूर्व उससे भी परम्परया पुष्ट होता है। संदंशपतितों की विकृत्यङ्गता समीप में उपस्थिति के कारण होती है। यदि उसका फल विकृति का अपूर्व न मानकर कोई स्वतन्त्र साध्य मान लिया जाये तो विकृति के समीप में उसका पाठ व्यर्थ हो जायेगा। मीमांसा में कोई भी मन्त्र या पद अनर्थक नहीं होता।

**यथा आमनहोमानाम्**—यहाँ आमनहोमों को संनिधिपाठ के कारण विकृति के अपूर्व का उपकारक सन्निधिपाठ से बतलाया गया है। 'आमन' उस होम का नाम है जिसमें मन का सम्यक् ग्रहण अपेक्षित होता है—'संगृहीतं मनोऽस्मिन् इति आमनम्। छान्दसोऽन्त्यलोपः। संस्कृत में 'मनस्' शब्द है जिसके अन्त्यसकार का लोप वैदिक प्रयोग में हुआ है। रामेश्वर शिवयोगी को 'आमनहोम' शब्द ही अभीष्ट है 'अमनोहोम' नहीं। 'आमनसे स्वाहा' 'रेतस्विने स्वाहा' इत्यादि आमनहोम कहे जाते हैं।

दर्शपूर्णमास प्रकृतियाग हैं। इनकी प्राप्ति 'दर्शपूर्णमासाभ्यां यजेत स्वर्गकामः' से होती है। उसका एक विकृति याग 'सांग्रहणी' है। इसकी प्राप्ति "वैश्वदेवीं सांग्रहणीं निर्वपेद् ग्रामकामः" मन्त्र से होती है। यह एक काम्य इष्टियाग है। इसका शाब्दिक अर्थ है 'जीतना' और सायण के अनुसार व्याख्या है—"मनसा परस्परमैकमत्येन सम्यक् स्वीकारः संग्रहणम्। तद् यस्याम् इष्टौ अस्ति सा सांग्रहणी।"

दर्शपूर्णमास नामक प्रकृतियाग के अङ्ग कथित होते हैं। विकृतियाग सांग्रहणी के दो प्रकार के अङ्ग होंगे—प्रथम तो वे जो प्रकृति के अङ्ग हैं किन्तु यहाँ अतिदेश से प्राप्त हैं, दूसरे प्रकार के वे हैं जो अपूर्ण हैं। इनमें कुछ प्राकृत अङ्गों के अनुवाद के रूप में प्राप्त होते हैं और प्रयाज आदि के रूप में प्राप्त होते हैं। दूसरे कुछ उपहोमादि अनुयाज के रूप में होते हैं। इन दोनों के मध्य में–प्राकृत धर्मों के निरूपक वाक्यों के मध्य में–सन्दंशरूप में पठित होते हैं। यहीं आमनहोम हैं जो यहाँ उल्लिखित हैं।

प्रकृतिदर्शपूर्णमास
|
विकृतिसांग्रहणी
|
प्रयाज | आमनहोम ( आमनसे स्वाहा ) ( रेतस्विने स्वाहा आदि ) | अनुयाज

## अनुष्ठानसादेश्येन विनियोगः

**( ३१ ) पशुधर्माणामग्नीषोमीयार्थत्वमनुष्ठानसादेश्यात्। औपवसथ्येऽह्नि अग्नीषोमीयः पशुरनुष्ठीयते तस्मिन्नेव दिने ते धर्माः पठ्यन्ते। अतस्तेषां कैमर्थ्याकाङ्क्षायामनुष्ठेयत्वेनोपस्थितं पशवपूर्वमेव भाव्यत्वेन संबध्यते।**

पशुधर्मों की अग्नीषोमीय की अङ्गता अनुष्ठानसादेश्य के कारण है। औपवसथ्य के दिन अग्नीषोमीय पशु का अनुष्ठान होता है और उसी दिन वे (पशु) धर्म भी पढ़े जाते हैं। अतः उन पशुधर्मों को फलाकांक्षा होने पर अनुष्ठेय रूप में उपस्थित पशु का अपूर्व ही साध्य के रूप में सम्बद्ध हो जाता है।

**संनिधिपाठसादेश्येन विनियोगं निरूप्यानुष्ठानसादेश्येन विनियोगं निरूपयति—** पशुधर्माणामित्यादिना। **पशुधर्मा ह्युपाकरणपर्यग्निकरणादयस्तत्र प्रजापतेर्जायमानाः, इदं पशुमित्याभ्यामृग्भ्यां पशोरुपस्पर्शनमुपाकरणम्, दर्भज्वालया त्रिःप्रदक्षिणीकरणं पर्यग्निकरणम्, यूपे रज्ज्वा बन्धनं यूपनियोजनमित्यादयो बोध्याः, तेषामनुष्ठानसमानदेशत्वादग्नीषोमीयपशुशेषत्वमेव नतु सवनीयादिशेषत्वमित्यर्थः। किंच ज्योतिष्टोमप्रकरणे त्रयः पशवः समाम्नाताः। अग्नीषोमीयः सवनीयोऽनुबन्ध्यश्चेति। तत्राग्नीषोमीयः पशुः सौत्यनामकादह्नः प्राचीने औपवसथ्यनामकेऽह्नि धिष्ण्यनिर्माणादूर्ध्वं समनुष्ठीयते तत्र चैवाह्नि ते धर्माः समाम्नाताः। ततश्च तेषां शेष्याकाङ्क्षायामनुष्ठेयतयोपस्थितमग्नीषोमीयपश्वपूर्वमेव संनिधितो भाव्यत्वेन संबध्यते, नतु सवनीयानुबन्ध्यापूर्वं तत्संनिधिविरहात्। अथ कथमिति चेन्न, सवनीयपशोः सौत्यनामकेऽह्नि समाम्नानादाश्विनं ग्रहं गृहीत्वा त्रिवृता यूपं परिवीयाग्नेयं पशुमुपाकरोतीति। अनुबन्ध्यस्य त्ववभृथान्ते श्रूयमाणत्वाच्च। तस्मादुपपद्यते ह्येतेषां धर्माणां संनिधिनाऽग्नीषोमीयार्थत्वं, सवनीयानुबन्ध्ययोस्तु चोदकात्तेऽतिदिश्यन्ते। न च पाठसादेश्यादेव तेषां तदर्थत्वं किं न स्यादिति वाच्यम्। अग्नीषोमीयपशोः सोमक्रयसमीपे पाठात्तेन तत्त्वासंभवात्। न च क्रयसंनिधावेव तस्यानुष्ठानमपि किं न स्यादिति वाच्यम्। 'स एष द्विदैवत्यः पशुरौपवसथ्येऽहनि आलब्धव्य' इति वाक्यात्तस्य तत्रानुष्ठानानुपपत्तेः। न च स्थानात्प्रकरणस्य बलीयस्त्वात्तेन तद्धर्माणां ज्योतिष्टोमार्थत्वमेव किं न स्यादिति वाच्यम्। तस्य सोमयागत्वात्तद्धर्मग्रहणायोगात्। सोमो ह्यभिषवादीन्धर्मानाकाङ्क्षति नतु यूपनियोजनविशसनादीन्। तस्मात् 'आनर्थक्यप्रतिहतानां विपरीतं बलाबल'-मिति न्यायेन प्रकरणं प्रधानात्प्रच्याव्य स्थानात्पशुयागार्थत्वमेव पशुधर्माणां युक्तं भवति। न चाङ्गिन्यनर्थकाः सन्तस्ते धर्मा अङ्गेषु त्रिष्वपि पशुयागेष्वविशेषेणावतिष्ठन्त्विति वाच्यम्। संनिधिरूपस्य विशेषस्य दर्शितत्वात्। न चाग्नीषोमीयेऽपि तद्धर्माणां प्रकरणादेव विनियोगः किं न स्यादिति वाच्यम्। क्लृप्तोपकारैरेव प्राकृतधर्मैरग्नीषोमीयस्येतिकर्तव्यताकाङ्क्षाया उपशान्तत्वात्। अग्नीषोमीयो हि सांनाय्ययागप्रकृतिको भवति तयोरुभयोरपि पशुप्रभवद्रव्यकत्वाविशेषात् सांनाय्यं दधिपयसी तत्र पशुयागः पयोयागप्रकृतिकः, साक्षात्पशुप्रभवद्रव्यकत्वात्। तच्चोक्तं—'सांनाय्यं वा तत्प्रभवत्वा'दिति। तस्माच्चोदकप्राप्तैस्तद्धर्मैर्निराकाङ्क्षत्वान्न पशुयागे तद्धर्माणां प्रकरणं विनियोजकं किंतु स्थानमेवेत्यभिप्रेत्याह—** औपवसथ्येऽह्नीत्यादिना।

पाठसादेश्य के पश्चात् अनुष्ठानसादेश्य का निरूपण किया जा रहा है। एक दिन अनुष्ठित किये जाने वाले कर्मों से सम्बद्ध जितने भी सहायक कर्म हैं वे भी उसी दिन प्राप्त होते हैं। इस रूप में उनकी अङ्गता पाठ के कारण न होकर अनुष्ठान के कारण होती है। पाठसादेश्य में अङ्गता का निश्चय एक साथ पठित होने से होता है जब कि इसमें एक साथ अनुष्ठित होने से। यही दोनों का अन्तर है।

यहाँ अग्नीषोमीय पशु और उसे पशु के धर्मों में अनुष्ठानसादेश्य निरूपित किया गया है। पूरे प्रसङ्ग को इस प्रकार समझना चाहिये। तीन प्रकार के मुख्ययाग होते हैं (१) पाकयज्ञसंस्थ, (२) हविर्यज्ञसंस्थ, (३) सोमयागसंस्थ। इनमें से प्रत्येक के अन्तर्गत सात-सात यज्ञ हैं, जिनकी संख्या कुल मिलाकर इक्कीस होती है। ज्योतिष्टोम एक सोमयाग है जो प्रायः सभी सोमयागों का प्रकृति है। ज्योतिष्टोम तीन दिनों में सम्पन्न होने वाला याग है—इनको क्रमशः औपवसथ्य, सौत्य और अवभृथ कहते हैं। औपवसथ्यदिन उपस्थित किये जाने वाले पशु को अग्नीषोमीय, सौत्यदिन वाले को सवनीय और अवभृथदिन वाले को अनुबन्ध्य पशु कहते हैं। प्रथम दिन पशु को यज्ञभूमि में लाकर मन्त्रपाठ कर उसे छूने, कुश जलाकर उसके चारों ओर तीन बार घुमाने तथा खूँटे में बाँधने की क्रियायें की जाती हैं। इनको ही 'पशुधर्म' कहा जाता है। पशु के स्पर्श आदि की क्रिया को पारिभाषिक शब्दावली में उपाकरण, पर्यग्निकरण तथा यूपनियोजन कहते हैं।[1] जिस प्रथम औपवसथ्यदिन अग्नीषोमीय पशु का अनुष्ठान होता है, उसी दिन इन धर्मों का भी पाठ होता है। वहाँ प्रश्न होता है कि पशु होते हैं ज्योतिष्टोम नामक याग के स्वर्गप्राप्ति-रूप फल के लिये, किन्तु इन पशुधर्मों की क्या उपयोगिता है? उसका उत्तर है कि जिस अपूर्व की उत्पत्ति पशु से होती है, उसी अपूर्व की सिद्धि में पशुधर्म भी सहायक होते हैं। इस प्रकार पशुधर्म पशु के अङ्ग होते हैं। इनकी अङ्गता प्रथम दिन पशु के साथ अनुष्ठित होने से ही है। ये पशु-धर्म सवनीय और अनुबन्ध्य पशुओं में अतिदेश से प्राप्त होते हैं, साक्षात् नहीं।




**(३२) तच्च स्थानं समाख्यातः प्रबलम्। अत एव शुन्धनमन्त्रः सांनाय्य-पात्राङ्गं पाठसादेश्यात्, न तु पौरोडाशिकमिति समाख्यया पुरोडाशपात्राङ्गम्।**

वह स्थान प्रमाण समाख्या से प्रबल है। इसीलिए पाठसादेश्य के कारण शुन्धनमन्त्र सांनाय्यपात्र का अङ्ग है, न कि 'पौरोडाशिक' इस समाख्या से पुरोडाशपात्रों का अङ्ग।

**एवं स्थानं निरूप्य तस्य समाख्यातः प्राबल्यमाह**—तच्च स्थानमित्यादिना। तच्चेति। **उक्तलक्षणलक्षितं चेत्यर्थः। तन्त्रे तृतीये चेदं स्थितम्। 'शुन्धध्वं दैव्याय कर्मणे' इत्ययं मन्त्रः। पौरोडाशिकमिति याज्ञिकैः समाख्याते काण्डे पठितस्य च समाख्यया पुरोडाश-काण्डोक्तानामुलूखलजुह्वादीनामपि शोधनेऽङ्गत्वमिति प्राप्ते राद्धान्तः, न समाख्यया मन्त्रस्य**

---

१. अग्नीषोमीयः सवनीयः अनुबन्ध्य इत्येते त्रयः पशवो ज्योतिष्टोमप्रकरणे समाम्नाताः। पशुधर्माश्च उपाकरणपर्यग्निकरणादयः तत्र आम्नाताः। 'प्रजापतेर्जायमानाः' 'इमं पशुं' इत्याभ्या-मृग्भ्याँ पशोरुपस्पर्शनं **उपाकरणम्**। दर्भज्वालया त्रिः प्रदक्षिणीकरणं **पर्यग्निकरणम्**। यूपे रज्ज्वा बन्धनं यूपनियोजनमित्यादयो बोध्याः। जैमिनिन्यायमालाविस्तरः पृ० १८३-८४.

सिद्ध अर्थ के प्रतिपादक अर्थवाद वाक्य तथा भविष्य में साध्य विधेय एवं निषेध्य क्रियाओं के प्रतिपादक वाक्यों में अन्विति नहीं बैठ रही है। यह अन्विति का बाध अर्थवाद वाक्यों के अभिधेय अर्थ–मुख्य अर्थ–को लेने से ही हो रहा है, अतः सङ्गति के लिये लक्षणा का आश्रय लेना पड़ेगा। मुख्यार्थ बाध होने पर लक्षणा का आश्रयण शास्त्रमान्य है। लक्षणा का आश्रय लेने से सिद्ध अर्थ का प्रतिपादक अर्थवाद वाक्य विधेय एवं निषेध्य कर्मों के प्राशस्त्य एवं निन्दितत्व का प्रतिपादक हो जायेंगे। इस प्रकार प्रशस्त कर्म के देवता वायु का गुणगान करने से विधिबोधित कर्मविशेष की श्रेयस्करता का प्रतिपादन होता है और निषेध्य रजतदक्षिणादान की निन्दा से निषेधवाक्य से अवगत उससे निवृत्ति की श्रेयस्करता ज्ञात होती है।[1]

**( ६५ ) स द्विविधः—विधिशेषो निषेधशेषश्चेति। तत्र 'वायव्यं श्वेतमालभेत भूतिकाम' इत्यादिविधिशेषस्य 'वायुर्वै क्षेपिष्ठा देवते'त्यादेर्विधेयार्थप्राशस्त्यबोधकतयाऽर्थवत्त्वम्। 'बर्हिषि रजतं न देय'मित्यादिनिषेधशेषस्य, 'सोऽरोदीद्यदरोदीत्तद्रुद्रस्य रुद्रत्वमि'त्यादेर्निषेध्यस्य निन्दितत्वबोधकतयाऽर्थवत्त्वम्। न च प्राशस्त्यादिबोधस्य निष्प्रयोजनत्वेन नार्थवादस्यार्थवत्त्वमिति वाच्यम्, आलस्यादिवशादप्रवर्तमानस्य पुंसः प्रवृत्त्यादिजनकत्वेन तद्बोधस्योपयोगात्।**

वह अर्थवाद दो प्रकार का है—विधिशेष और निषेधशेष। इनमें 'वायव्यं श्वेत०' वैभव का इच्छुक श्वेत पशु का आलम्भन वायु देवता के लिये करे—इत्यादि विधि के शेष अंश के रूप से विद्यमान "वायुर्वै०" वायु तीव्र गति वाला देवता है—आदि की सार्थकता विधेय कर्म के प्राशस्त्य का ज्ञापन कराने में हैं। 'बर्हिषि रजतं'—यज्ञ में रजत नहीं देना चाहिये—इत्यादि निषेध का शेष 'सोऽरोदीत्०'—वह रोया, जो रोया वही रुद्र की रुद्रता है—आदि वाक्यों की सार्थकता निषेध्य ( रजत आदि ) की निन्दितता के बोधन में है। यह नहीं कहना चाहिये कि प्राशस्त्य आदि बोध निरर्थक होता है, अतः अर्थवाद की भी व्यर्थता हो है' क्योंकि आलस्य आदि के कारण कर्म में प्रवृत्त न हो रहे पुरुष में प्रवृत्ति आदि उत्पन्न करने के कारण उसके ज्ञान की उपयोगिता है।

**अर्थवादं विभजते—स द्विविध इति। विधिशेष इत्यादि। सोऽपि चतुर्विधः,—प्रशंसा-निन्दा-परकृति-पुराकल्प-भेदात्। तत्र प्रशंसार्थवादो हि 'शोभतेऽस्य मुखं य एवं वेद' इत्यादिः, 'वायुर्वै क्षेपिष्ठे'त्यादिर्मूलोदाहृतश्च। निन्दार्थवादस्तु 'असत्रं वा एतद्यदच्छन्दोमम्' 'अश्रुजं हि रजतं यो बर्हिषि ददाती'त्यादिः, सोऽरोदीदित्यादिर्मूलोदाहृतश्च भवति। परेणेदं महता पुरुषेण कर्म कृतमिति प्रतिपादकोऽर्थवादः परकृतिरित्युच्यते यथा 'अग्निर्वा अकामयते'त्यादिः। परवक्तुकार्थादिप्रतिपादकोऽर्थवादः पुराकल्प इत्युच्यते। यथा 'तमशपद्धिया धियात्वावध्यासु'रित्यादिरिति। विधेयार्थप्राशस्त्येति। वायुः क्षिप्रगामित्वादतीव प्रशस्ता देवता भवत्यतस्तद्दैवत्यं कर्म प्रशस्तमिति विधेयकर्मदेवतागतप्राशस्त्यप्रतिपादनद्वारा विध्येकवाक्यत्वेनार्थवत्त्वमित्यर्थः। निषेध्येति। निषेध्यरजतनिन्दाप्रतिपादनद्वारा रजतनिषेधप्राशस्त्यपरत्वेन निषेधैकवाक्यत्वादर्थवत्त्वमित्यर्थः। एवम् 'अग्निर्वा**

---

१. तत्पर्यवसानम् तद्गतश्रेयस्त्वप्रतिपादनोपक्षीणम्। तथा च 'वायुर्वै' इत्यादि वाक्यं लक्षणया विधिबोधितकर्मविशेषस्य श्रेयस्त्वं प्रतिपादयति। 'सोऽरोदीदि'त्यादिवाक्यञ्च निषेध्यनिन्दनमुखेन निषेधवाक्यावगततन्निवृत्तेः श्रेयस्त्वमवगमयतीति प्राशस्त्यनिन्दान्यतरपरवाक्यत्वरूपलक्षणाक्रान्तेनेवेति नाव्याप्तिरितिभावः। प्रतिपादिका पृ० १५६

**अकामयते'त्यादेरप्यग्निदेवत्यो यागः पूर्वकालेऽग्निना कृतत्वात्प्रशस्तोऽत आधिक्यादिदानीं-तनैरप्यन्यैर्यजमानैरवश्यं कर्तव्यमिति विधेयकर्मगतप्राशस्त्यप्रतिपादनद्वारा विध्येकवाक्य-त्वेनार्थवत्त्वं बोध्यम् । एवमन्यत्रापि तत्तद्विधेयकर्मप्राशस्त्यादिप्रतिपादनद्वारेण तत्तद्विध्याद्येक-वाक्यत्वेनार्थवत्त्वं विभावनीयम् । क्वचिदर्थवादस्य संदिग्धार्थनिर्णायकत्वेन प्रामाण्यं स्वीकृतम् । यथा 'अक्ताः शर्करा उपदध्या'दिति विधावुक्ता इति पदेन द्रवद्रव्यसामान्यं प्रतीयते । तच्च द्रव्यं किमिति संदेहे 'तेजो वै घृत'मित्यर्थवादरूपाद्वाक्यशेषाद्घृतमिति निश्चीयत इति । ननु विधेयकर्मप्राशस्त्यादिबोधस्य सुखदुःखाभावान्यतरविलक्षणत्वेन नार्थवादस्य तत्प्रतिपादनेनार्थवत्त्वमुपपद्यत इत्याशङ्क्य परिहरति--न चेत्यादिना । तद्बोधस्योपयोगादिति । अर्थवादजन्यप्राशस्त्यादिबोधस्य विधेयकर्मानुष्ठानादावुपयोगादर्थ-वादस्यार्थवत्त्वमुपपद्यतइत्यर्थः ।**

विधि और निषेध के आधार पर अर्थवाद के दो भेद होते हैं—( १ ) विधिशेष ( २ ) निषेध-शेष । 'शेष' शब्द अवशिष्ट, अंश, पूरक, उपकारक आदि का वाचक है, विधिशेष वह अर्थवाद है जो विधिवाक्य के अवशिष्ट अंश की भाँति प्रतीत होता है, और उसके साथ एक-वाक्यता प्राप्त करके उसके अर्थ का पूरक होता है, अतः उपकारक होता है । इसी प्रकार निषेध-वाक्य का उपकारक निषेधशेष कहा जाता है ।[1]

'वायव्यं श्वेत०' आदि—वैभव की कामना वाला श्वेत पशु का आलम्भन वायु देवता के लिये करे—विधिवाक्य है, इसका पूरक अथवा उपकारक अंश है—"वायुर्वै०"–आदि—वायु अतिशीघ्र गामी देवता है । यह वाक्य–'वायुर्वै०' आदि 'वायव्यं श्वेतम्०' आदि से बोध्य कर्म का प्राशस्त्य बतलाता है । पूरे का निर्गलित अर्थ यह होगा—'चूँकि क्षिप्रगामी होने के कारण शीघ्र फल देने वाला वायु इस पशु का देवता है, अतः वायु देवता के लिये श्वेत पशु का आलम्भन प्रशस्त है । विधेय अर्थ वायु के लिये श्वेत पशु का आलम्भन प्राशस्त्य का बोधक होने के कारण यह विधि शेष अर्थ सार्थक हुआ । इसी प्रकार निषेध्य की निन्दा में निषेधशेष की सार्थकता है । 'बर्हिषि रजतं न देयम्' इस निषेध वाक्य का पूरक है—'सोऽरोदीदिति०' । इस अर्थवाद के हेतु के रूप में वाक्य है—' यो बर्हिषि रजतं दद्यात्, पुरास्य संवत्सरात् गृहे रोदनं भवति' । इसका तात्पर्य यह है 'क्योंकि अग्निदेव को रोना पड़ा, अतः जो यज्ञ में रजत देगा, उसका वर्ष के भीतर ही रोदन अवश्यम्भावी है' । यागों में रजतदान निषेध्य है, उसके सम्पादन से निन्दित फल की प्राप्ति होती है । फल के निन्दितत्व का बोध कराने के कारण ही निषेधशेष की सार्थकता सिद्ध होती है ।[2]

अर्थवाद निष्प्रयोजन नहीं है । आलस्य के कारण कर्म से विरत हो रहे पुरुष को जब विधेय कर्म, देवता या द्रव्य का प्राशस्त्य बतलाया जाता है, तब वह पुनः प्रेरणा प्राप्त कर कार्य में रत हो जाता है । यद्यपि ग्रन्थ के मूल अंश में विधिशेष अर्थवाद की ही उपयोगिता का प्रतिपादन किया गया है, किन्तु उससे निषेधशेष की भी सार्थकता समझनी चाहिये । जिस प्रकार विधिशेष आलस्यादि के कारण कर्म में प्रवृत्त न हो रहे व्यक्ति को कर्म के प्राशस्त्य का बोध करा कर उसके सम्पादन में प्रवृत्त कराता है, उसी प्रकार निषेधशेष अर्थवाद निषेध्य कर्म की निन्दितता का

---

१. विधिशेषो विध्युपकारकः । निषेधशेषो निषेधोपकारकः । वही पृ० १५७

२. यतः क्षिप्रगामितया क्षिप्रफलप्रदो वायुरस्य पशोर्देवता, अतः प्रशस्तमिदं वायव्यश्वेता लम्भनमित्येवं विधेयार्थप्राशस्त्यबोधकतयेत्यर्थः ।.........यतोऽस्य रोदनं जातमतो वर्षाभ्यन्तरे रोदनस्यावश्यम्भावितेति प्रतिपादनद्वारेण बर्हिषि रजतदानस्य निषेध्यस्य निन्दितफलजनकतया निन्दितत्वबोधनेनार्थवत्त्वमित्यर्थः ; वही पृ० १५९.

प्रतिपादन कर उत्साही व्यक्ति को उससे विरत कराता है। एक का प्रयोजन प्रवृत्ति में प्रेरणा है और दूसरे की निवारणा।

### अर्थवादस्य भेदत्रयम्

**( ६६ ) स पुनस्त्रेधा। तदुक्तम्—'विरोधे गुणवादः स्यादनुवादोऽवधारिते। भूतार्थवादस्तद्धानादर्थवादस्त्रिधा मतः' इति। अस्यार्थः—प्रमाणान्तरविरोधे सत्यर्थवादो गुणवादः, यथा 'आदित्यो यूप' इत्यादिः। यूप आदित्याभेदस्य प्रत्यक्षबाधितत्वादादित्यवदुज्ज्वलत्वरूपगुणोऽनेन लक्षणया प्रतिपाद्यते। प्रमाणान्तरावगतार्थबोधकोऽर्थवादोऽनुवाद, यथा 'अग्निर्हिमस्य भेषजमि'ति, अत्र हिमविरोधित्वस्याग्नौ प्रत्यक्षावगतत्वात्। प्रमाणान्तरविरोधतत्प्राप्तिरहितार्थबोधकोऽर्थवादो भूतार्थवादः, 'यथा इन्द्रो वृत्राय वज्रमुदयच्छ'दित्यादिः।**

वह अर्थवाद प्रकारान्तर से तीन प्रकार का होता है—वह कहा गया है—( कथित विषय का प्रमाणान्तर से ) विरोध होने पर 'गुणवाद' होता है, ( प्रमाणान्तर से ) विषय के ज्ञात होने पर 'अनुवाद' और ( विरोध तथा समर्थन ) दोनों न होने पर भूतार्थवाद होता है। इस प्रकार अर्थवाद तीन प्रकार का माना गया है। इसका अर्थ यह है कि—दूसरे प्रमाण से विरोध होने पर गुणवाद नाम का अर्थवाद होता है। जैसे—'आदित्यो यूपः'—यज्ञस्तम्भ सूर्य है—आदि में। यूप में आदित्य का अभेद प्रत्यक्ष प्रमाण से बाधित होने के कारण इस वाक्य से लक्षणा द्वारा उसका आदित्य के सदृश उज्ज्वलत्व गुण प्रतिपादित किया जा रहा है। दूसरे प्रमाण से ज्ञात पदार्थ का ज्ञापक अर्थवाद 'अनुवाद' है—जैसे—'अग्निर्हिमस्य०' आदि—अग्नि ठंडक की दवा है—वाक्य। यहाँ प्रतिपादित हिमविरोधित्व का ज्ञान अग्नि में प्रत्यक्षप्रमाण से ही अवगत हो जाता है। दूसरे प्रमाण से होने वाले बाध और बोध दोनों से रहित विषय का ज्ञापक अर्थवाद 'भूतार्थवाद' है। जैसे 'इन्द्रो०''—'इन्द्र ने वृत्र ( को मारने ) के लिये वज्र उठाया' आदि।

**स पुनरर्थवादो गुणवादोऽनुवादो भूतार्थवादश्चेति त्रिधा भवतीति पुनरपि तं त्रेधा विभजते—**स पुनस्त्रेधेति। **तस्य त्रिविधत्वे वृद्धसंमतिमुदाहरति—**तदुक्तमिति। तद्धानादिति। **तयोर्हानं तद्धानं तस्मादिति विग्रहः। प्रमाणान्तरविरोधप्रमाणान्तरावधारणयोर्हानादित्यर्थः। समुदाहृतवृद्धसंमतिं व्याचष्टे—**अस्यार्थ इत्यादिना। इन्द्रो वृत्रायेति। **अस्य वृत्रं प्रतीन्द्रवज्रोद्यमनाभावावगाहिप्रमाणान्तरस्यादर्शनान्न तद्बोधने प्रमाणान्तरेण विरोधः, नापि प्रमाणान्तरागवतार्थप्रतिपादकत्वं वृत्रं प्रतीन्द्रवज्रोद्यमनप्रतिपादकप्रमाणान्तरस्यादर्शनादिति भावः।**

अर्थवाद का प्रथम विभाजन विधि और निषेध के आधार पर किया गया था। यहाँ अन्य प्रमाणों से प्रतिपादकता के आधार पर उसको तीन प्रकार का बतलाया गया है। जहाँ अर्थवाद-वाक्य से प्रतिपादित विषय का दूसरे प्रमाण से बाध होता है, वहाँ गुणवाद नामक भेद स्वीकार किया जाता हैं, जैसे 'आदित्यो यूपः' में। वाक्य को देखने से वाच्य अर्थ ऐसा प्रतीत होता है मानो आदित्य और यूप में अभेद सम्बन्ध है अर्थात् जो आदित्य है वही यूप है। किन्तु प्रत्यक्ष है कि सूर्य एक उज्ज्वल चमकदार पिण्ड है और यज्ञस्तंभ एक भिन्न पदार्थ। दोनों एक हो ही नहीं सकते। वाच्य अर्थ की सङ्गति न बैठने से लक्षणा का आश्रय लेना पड़ेगा। लक्षणा के आधार पर आदित्य एक पिण्डविशेष का ज्ञापक न होकर अपनी उज्ज्वल चमक का बोधक होगा। अब दिव्य

यूप को देखकर सूर्य की उज्ज्वलता से उसकी तुलना की जा सकती है, जिससे "आदित्यो यूपः" का अर्थ होगा—यज्ञस्तम्भ सूर्य की भांति चमकदार है। शब्द का व्यक्तिरूप वाच्यार्थ बाधित कर उसका गुणरूप अर्थ लक्षणा से बोधित होने के कारण यहाँ 'गुणवाद' नामक अर्थवाद का भेद होगा।

'अनुवाद' का अर्थ है बाद में अथवा किसी के जैसा कथन। प्रस्तुत सन्दर्भ में इसका अर्थ हुआ–वह विषय जिसका ज्ञान किसी अन्य प्रमाण से पहले हो चुका हो। दूसरे प्रमाण से ज्ञात विषय का ही अर्थवाद वाक्यों से कथन 'अनुवाद' है। अग्नि शैत्य का विरोधी है, शीत से ठिठुरते व्यक्ति का औषध के समान हितकारी है, इसका अनुभव सारा संसार करता है। उसी को 'अग्निर्हिमस्य भेषजं' कहा गया है। इसमें दूसरे प्रमाण से विरोध नहीं, अपितु प्रतिपादन है।

'भूतार्थवाद' का विषय प्रमाणान्तर के विरोध अथवा अनुमोदन से परे होता है। उसके द्वारा ऐसे विषय का ज्ञान कराया जाता है जिसको किसी अन्य प्रमाण से जाना ही नहीं जा सका था। जब उसका प्रमाणान्तर से ज्ञान ही नहीं हुआ, तब उसके विरोध अथवा अनुमोदन का प्रश्न ही नहीं उठता। इसमें प्रायः पूर्वकाल में घटित विषयों का ही कथन होता है, जिसका प्रत्यक्ष वर्तमान काल के किसी भी व्यक्ति ने नहीं किया था। अतः सामान्य अर्थ में 'भूतार्थवाद' जहाँ व्यतीत बातों का बोधक है, वहीं प्रमाणान्तर बोध और बाध दोनों का अभाव होने से पारिभाषिक क्षेत्र में वह विशिष्ट अर्थ देता है।

'प्रमाणान्तरविरोध–तत्प्राप्ति' में 'तत्' का अर्थ 'प्रमाणान्तर' ही है। इसी प्रकार उद्धृत कारिका में 'तद्धान' का अर्थ 'प्रमाणान्तरविरोध और प्रमाणान्तरप्राप्ति, इन दोनों का हान अर्थात् अभाव या परित्याग समझना चाहिये। "इन्द्रो वृत्राय०" में प्रतिपादित 'वृत्र के प्रति वज्र का उद्यमन' किसी ने पहले से देखा-सुना नहीं है, अतः न तो उसका प्रमाणान्तर से विरोध हो सकता है और न समर्थन ही। इस ज्ञान का ज्ञापक केवल यह वाक्य ही है।

**( ६७ ) एवं च 'यजेत स्वर्गकाम' इत्यादिनिखिलवेदस्य साक्षात्परम्परया वा यागादिधर्मप्रतिपादकत्वं सिद्धम्। सोऽयं धर्मो यदुद्दिश्य विहितस्तदुद्देशेन क्रियमाणस्तद्धेतुः। ईश्वरार्पणबुद्ध्या क्रियमाणस्तु निश्रेयसहेतुः। न च तदर्पण-बुद्ध्यानुष्ठाने प्रमाणाभावः, 'यत्करोषि यदश्नासि यज्जुहोषि ददासि यत्। यत्त-पस्यसि कौन्तेय तत्कुरुष्व मदर्पणमि'ति भगवद्गीतास्मृतेरेव प्रमाणत्वात्। स्मृति-चरणे तत्प्रामाण्यस्य श्रुतिमूलकत्वेन व्यवस्थापनादिति शिवम्॥**

**बालानां सुखबोधाय भास्करेण सुमेधसा।**
**रचितोऽयं समासेन जैमिनीयार्थसंग्रहः॥**

**इति श्रीमहामहोपाध्यायलौगाक्षिभास्करविरचितपूर्वमीमांसार्थ-संग्रहनामकं प्रकरणं समाप्तिमगात्।**



इस प्रकार 'यजेत स्वर्गकामः' इत्यादि समस्त वेद की साक्षात् अथवा परम्परया यागादि धर्म की प्रतिपादकता सिद्ध होती है। वही यह धर्म जिसको लक्ष्य करके विहित होता है, उसी के लिये किया जाता हुआ उसका हेतु बनता है। ईश्वर को अर्पित करने की भावना से सम्पन्न किया जाता हुआ याग मोक्ष का साधन होता है। उसको अर्पण करने की भावना से अनुष्ठान-सम्पादन को सिद्ध करने के लिये प्रमाणों की कमी नहीं है। क्योंकि भगवद्गीता-

रूपी स्मृति में ही—जो करते हो, जो खाते हो, जो होम करते और जो दान देते हो, और जो तपस्या करोगे उसे, हे अर्जुन ! तुम मुझे अर्पित कर दो (गीता ९।२७) आदि वाक्य प्रमाण हैं। मीमांसासूत्र के स्मृतिपाद (१।३) में स्मृति की प्रामाणिकता श्रुतिमूलक होने से व्यवस्थित है। जैमिनि-प्रतिपादित विषयों का संकलन (अर्थसंग्रह) संक्षेप में बालकों के बोध के लिये बुद्धिमान् भास्कर ने किया।

**एवमुपपादितं विध्यर्थवादादिरूपस्य पञ्चविधवेदस्य साक्षात्परम्परया यागादिधर्मप्रतिपादकत्वेनार्थवत्त्वमुपसंहरति––एवंचेति। उक्तेन प्रकारेण चेत्यर्थः। योऽयं यागादिरूपो धर्मो यत्स्वर्गादिफलमुद्दिश्य विहितः सोऽयं तादृशफलोद्देशेनानुष्ठीयमान एव तस्य फलस्य हेतुर्भवति, परमेश्वरसमर्पणमनीषयाऽनुष्ठीयमानस्तु चित्तशुद्धितत्त्वज्ञानप्राप्तिद्वारा परम्परया मोक्षहेतुरिति धर्मानुष्ठानस्य विविदिषाश्रुतिप्रामाण्यात् संयोगपृथक्त्वन्यायमाश्रित्य परमपुरुषार्थपर्यवसायित्वमुपक्षिपति––सोऽयमित्यादि। धर्मस्य परमेश्वरसमर्पणबुद्ध्यनुष्ठाने प्रमाणाभावमाशङ्क्य तत्र भगवद्वाक्यं प्रमाणयति––न चेत्यादिना। न च तस्याः स्मृतेरप्रामाण्यमाशङ्क्यम्। तन्त्रे स्मृतिपादे स्थितम् 'अष्टकाः कर्तव्या' इत्यादिस्मृतिवाक्यं न धर्मे प्रमाणं पौरुषेयवाक्यत्वे सति मूलप्रमाणरहितत्वाद्विप्रलम्भकवाक्यवत्। अथ मूलप्रमाणवत्त्वात् वेदार्थं एव स्मृतिभिरुच्यत इति मन्येथाः तर्हि वेदेनैव तदर्थस्यावगतत्वादियं स्मृतिरनर्थिका स्यात्, तदानीमनुवादकत्वादप्रामाण्यमिति प्राप्ते ब्रूमः––विमता स्मृतिर्वेदमूला वैदिकमन्वादिप्रणीतस्मृतित्वात् उपनयनाध्ययनादिस्मृतिवत्। न च वैयर्थ्यं शङ्कनीयम्। अस्मदादीनां प्रत्यक्षेषु नानावेदेषु विप्रकीर्णस्यार्थस्यैकत्र संक्षिप्यमाणत्वात्, तस्मादियं स्मृतिर्धर्मे प्रमाणमिति।**

**ननु किमनेन संग्रहनिरूपणेन विस्तृतभाष्यादिग्रन्थैरेव जैमिनीयन्यायार्थबोधसंभवादित्याशङ्क्य संग्रहनिरूपणे स्वप्रवृत्तिनिमित्तं प्रदर्शयति––बालानामति। तेषां विस्तृतत्वेन दुःखग्राह्यत्वान्न तैर्बालशब्दितपूर्वमीमांसासंस्कारशून्यानां जैमिनीयन्यायार्थबोधः संभवति। अनेन तु तत्तद्विस्तृतशास्त्रप्रवेशद्वारा संभवत्येव स इति भावः॥**

**टीकाविहीने तु कृता हि टीका पूर्वे तु तन्त्रे खलु संग्रहेऽस्मिन्।**
**दुर्बोधशास्त्रे किमु मादृशानां दृष्ट्वापि दोषं न सहन्ति धीराः॥ १॥**
**यदाज्ञया बन्धविमोक्षणं विना स्वधर्मसेवा फलहेतुतां गता।**
**प्रणौमि सोमं मृडमादिकारणं किमन्यदेवैर्जनफल्गुहेतुभिः॥ २॥**
**मदीययत्नः शिवपादसेवया गुरोः कटाक्षैकलवेन लब्धया।**
**प्रयुज्यमानः शिवपादपङ्कजे स्वयं तु भूयान्मृडतोषकारणम्॥ ३॥**
**सुजनपदविनीतो दुर्जनाद् दूरनिष्ठो गुरुतरशिवभक्तस्तेन लब्धागमेक्षः।**
**श्रुतिमणिपदनिष्ठो भिक्षुरामेश्वराख्यः सुजननयनिवेशाय प्रबन्धं चकार॥ ४॥**
**गुणगणमणिसिन्धुः शम्भुपादैकभक्तो निगमशिरसि निष्ठो जातवैराग्यचित्तः।**
**श्रुतिनलिनविकासे भानुभावो य ईशस्तमिह महिमपूज्यं नौमि गोपं यतीन्द्रम्॥ ५॥**
**तस्मादेव गुरुवरादभीष्टलब्धं गोपालाश्रमपदगीयमानदैवात्।**
**येनोमाधवचरणाब्जसेविनात्र तं वन्दे महिमगुरुं विशालबुद्धिम्॥ ६॥**

या काशी निखिलगुरोर्महेश्वरस्य प्राणान्ते सकलशिवप्रदा प्रसिद्धा ।
यत्राहं सकलसुरेशलब्धतत्त्वस्तत्रेयं सुजनहितप्रदा निबद्धा ॥ ७ ॥

इति श्रीमत्परमहंसपरिव्राजकाचार्यगोपालेन्द्र ( गोपालाश्रम ) सरस्वती-
श्रीपूज्यपादशिष्यश्रीसदाशिवेन्द्रसरस्वतीशिष्येण श्रीरामेश्वर-
शिवयोगिभिक्षुणा विरचिता 'मीमांसार्थसंग्रहकौमुदी'
चरमवर्णध्वंसमगात् ।



यहाँ स्पष्ट किया गया है कि विधि, मन्त्र, नामधेय, निषेध और अर्थवाद अपने भेदोपभेदों सहित यागरूप धर्म के लिये अभीष्ट हैं। इनमें विधि, मन्त्र और नामधेय साक्षात् रूप से धर्म के प्रतिपादक हैं, यह स्पष्ट है। निषेध निषेध्य से वारण करके और अर्थवाद विधेय की प्रशंसा तथा निषेध्य की निन्दा करके, यज्ञ से साक्षात् सम्बन्ध न होने पर भी, परम्परया धर्म के उपकारक होते ही हैं। वेद का प्रत्येक वाक्य क्रियार्थक है, अतः सार्थक भी है।

यह यागरूप धर्म जिस लक्ष्य को ध्यान में रखकर सम्पन्न किया जाता है, उसका अतिशय साधक बनता है। जैसे 'स्वर्गकामो यजेत' का अर्थ है स्वर्ग की कामना से सम्पादित याग कर्त्ता को स्वर्ग प्रदान कराता है, वह स्वर्ग का हेतु है। 'उद्भिदा यजेत पशुकामः' यह भाव व्यक्त करता है कि उद्भिद् नामक याग को पशुकामना से करने पर पशुप्राप्ति होती है। इसी प्रकार ईश्वर के लिये अर्पण की भावना से सम्पादित यागों से निःश्रेयस् अर्थात् मोक्ष की सिद्धि होती है। ऐसा भास्कर का मत है।

यहाँ एक प्रश्न यह उपस्थित होता है कि मीमांसादर्शन को सामान्यतः प्रवृत्तिवादी दर्शन कहा जाता है। उसमें 'क्रिया' करने के पीछे कोई न कोई कामना अवश्य होती है। काम्यभाव से सम्पादित कर्म निष्काम कर्म से प्राप्य मोक्ष का साधन नहीं हो सकता। किन्तु भास्कर ने गीता का वाक्य अपनेपक्ष में उद्धृत किया है जिसके अनुसार ईश्वरार्पणबुद्धि से किये गये कर्म से निःश्रेयस् की प्राप्ति हो सकती है।

यहाँ फिर एक प्रश्न उठता है कि गीता वेद या ब्राह्मणग्रन्थ तो हैं नहीं, जिसके वाक्य प्रामाणिक विधि माने जा सकें। इसका उत्तर यह दिया जाता है कि उन वाक्यों को भी प्रमाण माना जाता है जो वेद-ब्राह्मण के द्वारा प्रतिपादित तथ्य के अनुकूल होते हैं। वेदों में प्रतिपादित न किये गये विषयों का भी स्मृति आदि ग्रन्थों में निरूपण होता हैं। इनमें वे वाक्य प्रमाण माने जाते हैं जिनका वैदिक वाक्यों से विरोध नहीं होता। इसके अतिरिक्त एक तर्क यह भी दिया जाता है कि वेदों की अनन्त शाखायें हैं। उनमें से कुछ ही मनुष्य को ज्ञात है। संभव है अब तक अप्राप्त शाखाओं का ही ज्ञान स्मृतियों में प्रतिपादित हो, अथवा प्राप्त वेदशाखाओं के ही विषयों का साङ्गोपाङ्ग ज्ञान मनुष्य को प्राप्त न हो सका हो। अतः स्मृति-कोटि में आने वाली श्रीमद्-भगवद्गीता के भी वाक्यों को प्रमाण मानना चाहिये। मीमांसादर्शन के प्रथम अध्याय के तृतीय पाद में, जिसको स्मृतिचरण या स्मृतिपाद भी कहते हैं, स्मृतिग्रन्थों के प्रामाण्य पर विचार किया गया है। इसका कथन पार्थसारथिमिश्र की इस कारिका में संक्षेप में है—

वैदिकैः स्मर्यमाणत्वात् तत्परिग्रहदार्ढ्यतः ।
सम्भाव्यवेदमूलत्वात् स्मृतीनां वेदमूलता ॥

यद्यपि मीमांसासूत्र तथा शावरभाष्य में वेदान्तादिसम्मत मोक्ष जैसी वस्तु का निरूपण नहीं है, तथापि 'ब्रह्मसूत्र' में व्यासजी ने जैमिनि के ब्रह्मविषयक अनेक मतों का उल्लेख किया हैं।[1] इससे अनुमान होता है कि जैमिनि–यदि इनका ही मत ब्रह्मसूत्र में उल्लिखत है तो, के परमेश्वर और मोक्षसे सम्बद्ध विचार थे, जिनका उल्लेख अवसर न होने के कारण उन्होंने अपने मीमांसासूत्र में नहीं किया। पार्थसारथिमिश्र आदि परवर्ती आचार्य मोक्ष को स्वीकार करते हैं। शास्त्रदीपिका के प्रथम अध्याय के प्रथम पाद का यह अंश द्रष्टव्य है जिससे आत्मा और मोक्ष दोनों का स्वरूप स्पष्ट होता हैं—

"तस्मान्न प्रपञ्चविलयो मोक्षः। किन्तु प्रपञ्चसम्बन्धविलयः। त्रेधा हि प्रपञ्चः पुरुषं बध्नाति। भोगायतनं शरीरं, भोगसाधनानीन्द्रियाणि, भोग्याः शब्दादयो विषयाः। भोग इति च सुखदुःखयोर-परोक्षानुभव उच्यते। तदस्य त्रिविधस्यात्यन्तिको विलयो मोक्षः। किमिदमात्यन्तिकत्वम्? शरीरेन्द्रियविषयाणां विनाशो अनुत्पन्नानां च आत्यन्तिकोऽनुत्पादः। कथमत्यन्तानुत्पत्तिः उत्पादकयो-र्धर्माधर्म्मयोः निःशेषयोः परिक्षयात्। सोऽयं प्रपञ्चसम्बन्धो बन्धः तद्विमोक्षश्च मोक्षः।"

इसी प्रकार वार्तिककार ने भी स्पष्ट किया है—

तस्मात् कर्मक्षयादेव हेत्वभावेन मुच्यते।
न ह्यभावात्मकं मुक्त्वा मोक्षनित्यत्वकारणम्॥
निजं यत्त्वात्मचैतन्यानन्दश्चेष्यते च यः।
यच्च नित्यविभुत्वादि तैरात्मा नैव मुच्यते॥

निष्काम कर्म के सम्पादन से सीधे मोक्ष नहीं मिलता। शङ्कराचार्य ने अपने विभिन्न भाष्यों में प्रतिपादित किया है कि किसी भी प्रकार का क्यों न हो, कर्म मोक्ष का साक्षात् कारण नहीं है, उनके अनुसार साधनचतुष्टय से युक्त पुरुष को महावाक्यों के श्रवण, मनन और निदिध्यासन से ही ब्रह्मज्ञान हो सकता है। ब्रह्मज्ञान होते ही मोक्ष हो जाता है। अतः सामान्यतः यह स्वीकार किया जाता है कि कर्मों से पापक्षय होता है और उससे मोक्ष होता है। रामेश्वर शिवयोगी के शब्दों में—"परमेश्वरसमर्पणमनीषयाऽनुष्ठीयमानस्तु चित्तशुद्धितत्त्वज्ञानप्राप्तिद्वारा परम्परया मोक्ष-हेतुः इति॥" अर्थात् परमेश्वर के लिये समर्पण-बुद्धि से अनुष्ठित कर्म से सर्वप्रथम चित्त की शुद्धि होती है, चित्तशुद्धि से तत्त्वज्ञान होता है और तत्त्वज्ञान से मोक्ष की प्राप्ति परम्परया होती है, साक्षात् नहीं।

## समाप्तश्चायं ग्रन्थः



१. द्रष्टव्य ब्रह्मसूत्र १।२।२८॥, १।२।३१॥, १।३।३१॥, १।४।१८॥, ४।३।१२॥, ४।४।५॥,

# परिशिष्ट

## ( १ )

## मूल अंश में उद्धृत मन्त्रादि का आकर-निर्देश

| | |
|---|---|
| अक्षैर्दीव्यति | ... ... ... ... |
| अग्निर्ज्योतिर्ज्योति | तै० ब्रा० २।१।९।२। |
| अग्निर्हिमस्य भेषजम् | ... ... ... ... |
| अग्निहोत्रं जुहोति | तै० सं० १।५।९।१। |
| अतिरात्रे षोडशिनं | ... ... ... ... |
| अत्र ह्येवावपन्ति | ... ... ... ... |
| अथातो धर्मजिज्ञासा | जै० सू० १।१।१। |
| अभिक्रामन् जुहोति | तै० सं० २।६।१। |
| अरुणया एकहायन्या | तै० सं० ६।१।६। |
| अहरहः सन्ध्यामुपासीत | ... ... ... ... |
| आख्यातानामर्थं | ... ... ... ... |
| आग्नेयं चतुर्धा | ... ... ... ... |
| आदित्यो यूपः | तै० ब्रा० २।१।५। |
| आश्विनं ग्रहं कृत्वा | शतपथ ब्रा० ४।२।४।१२ ॥ |
| | आप० श्रौ० १२।१८।१२। |
| आश्विनो दशमो | ... ... ... ... |
| आहवनीये जुहोति | तै० ब्रा० १।१।१०। |
| इन्द्राग्नी इदं हविः | तै० ब्रा० ३।५।१०।३। |
| इन्द्राग्नी रोचना | मै० सं० ४।११।१। |
| इमामगृभ्णन् रसनां | शत० ब्रा० १३।१।२।२१। |
| | तै० सं० ५।१।२। |
| उद्भिदा यजेत पशुकामः | ता० ब्रा० १९।७।३। |
| एतावता हैनसा | ... ... ... ... |
| ऐन्द्राग्नमेकादशकपालं | मै० सं० २।१।१। |
| ऐन्द्र्या गार्हपत्यमुप | मै० सं० ३।२।४। |
| चित्रया यजेत | तै० सं० २।४।६। |
| चोदनालक्षणोऽर्थो | जै० सू० १।१।२। |
| ज्योतिष्टोमेन स्वर्गकामो | ता० ब्रा० १८।७। |
| तद्धितेन चतुर्थ्या | तन्त्रवा० २।२।९। |
| तनूनपातं यजति | तै० सं० २।६।१।१। |
| दधि मधु पयो० | ... ... ... ... |
| दध्ना जुहोति | तै० ब्रा० २।१।५। |
| दध्नेन्द्रियकामस्य | तै० ब्रा० २।१।५।६। |
| | आप० श्रौ० ६।१५।१। |
| दर्शपूर्णमासाभ्यां यजेत | तै० सं० १।६।९।१,२।-? |
| दीक्षितो न ददाति | ... ... ... ... |
| न कलञ्जं भक्षयेत् | ... ... ... ... |
| नातिरात्रे षोडशिनं | ... ... ... ... |
| नेक्षेतोद्यन्तमा० | मनुस्मृ० ४।३७। |
| पञ्चपञ्चनखा | वा० रा० कि० कां० १७।३७। |
| पदे जुहोति | ... ... ... ... |
| पशुना यजेत | का० सं० ६।१। |
| पुरोडाशं चतुर्धा करोति | ... ... ... ... |
| बर्हिर्देवसदनं दामीति | मै० सं० १।१।२। |
| यजतिषु ये यजामहं | आप० श्रौ० २४।१३।५। |
| यजेत स्वर्गकामः | ... ... ... ... |
| यत्करोषि यदश्नासि | गीता ९।१७। |
| यथा इन्द्रो वृत्राय | ... ... ... ... |
| यदग्नये च प्रजापतये च | मै० सं० १।८।७। |
| यदाहवनीये जुहोति | तै० ब्रा० १।१।१०। |
| यद्विश्वेदेवाः समयजन्त | तै० ब्रा० १।४।१०। |
| यवागूं पचति | ... ... ... ... |

| | |
|---|---|
| यस्य पर्णमयी जुहूर्भवति | तै० सं० ३।५।७।२ । |
| यस्याहिताग्नेरग्निर्गृहान् | तै० सं० २।२।२।५ । |
| यस्यैवं विदुषः प्रयाजा | ... ... ... ... |
| यो वै प्रयाजानां मिथुनं | तै० सं० २ ६।१।४ । |
| राजा राजसूयेन स्वाराज्य | ... ... ... ... |
| वषट्कर्तुः प्रथमभक्षः | ऋ० सं० ८।४।२९।-? |
| वायव्यं श्वेतमालभेत | तै० सं० ७।१।३० । |
| वायुर्वै क्षेपिष्ठा देवता | तै० सं० २।१।१ । |
| विधिरत्यन्तमप्राप्तौ | तंत्रवा० १।२।४ । |
| विरोधे गुणवादः स्यात् | ... ... ... ... |
| व्रीहिभिर्यजेत | ... ... ... ... |
| व्रीहीन् प्रोक्षति | ... ... ... ... |
| व्रीहीनवहन्ति | ... ... ... ... |
| वेदं कृत्वा वेदिं करोति | ... ... ... ... |
| वैश्वदेवीं कृत्वा प्राजापत्यैः | |
| वैश्वदेवेन यजेत | तै० ब्रा० १।४।१० । |
| वैश्वानरं द्वादशकपालं | तै० सं० २।२।५ । |
| श्येनेनाभिचरन् यजेत | आप० सू० २२।४।१३ । |
| श्रुतार्थस्य परित्यागाद् | ... ... ... ... |
| समानयते जुह्वां उपभृत | तै० २।६।१।२ । |
| समिधः समिधो | का० श्रौ० १।४ । |
| समिधो यजति | तै० सं० २।६।१ । |
| सह पशूनालभेत | तै० ब्रा० १।३।४।३।-? |
| सामर्थ्यं सर्वशब्दानां | तन्त्रवा० १।३।३ । |
| सोमेन यजेत | का० सं० ६।१।-? |
| सोऽरोदीद् यदरोदीत् | तै० सं० १।५।१ । |
| स्योनं ते सदनं कृणोमि | तै० ब्रा० ३।७।५ । |
| स्वाध्यायोऽध्येतव्यः | तै० आ० २।१५।१ । |

## प्रमुख मीमांसकाचार्य तथा उनके ग्रन्थ

**अनन्तदेव द्वितीय-(भाट्ट) १७वीं शती**

भाट्टालंकार—मीमांसान्याय-प्रकाश की टीका
फलसांकर्यखण्डन
स्मृतिकौस्तुभ

**अनन्तभट्ट—( भाट्ट ) १७वीं शती**

ज्योत्स्ना—शास्त्रमाला की वृत्ति
न्याय-रहस्य—जै० सू० की व्याख्या

**अन्नंभट्ट—( भाट्ट ) १४वीं शती**

सुबोधिनी—तन्त्रवार्तिक की व्याख्या
रणकफक्किका-व्याख्या—न्यायसुधा की व्याख्या

**अप्पयदीक्षित—( भाट्ट ) १६वीं शती**

विधिरसायन—पद्यमयग्रन्थ जिस पर विवेक-सुखोपजीविनी गद्यमयी टीका
वादनक्षत्रमाला—
मयूखावलि
उपक्रमपराक्रम

**आपदेव द्वितीय—( भाट्ट ) १७वीं शती**

मीमांसान्यायप्रकाश
अधिकरणचन्द्रिका

**इन्द्रपतिठाकुर—( भाट्ट ) १४वीं शती**

मीमांसा-पल्वल

**उपवर्ष—शबर के पूर्ववर्ती**

सूत्रवृत्ति—जै० सू० की वृत्ति

**उम्बेक—( भाट्ट ) सप्तम शती ई०**

तात्पर्यटीका—श्लोकवार्तिक पर स्फोटवादान्त
भावनाविवेक की टीका

**कमलाकरभट्ट—( भाट्ट ) १७वीं शती**

आलोक—शास्त्रदीपिका की टीका
भावार्थ—तन्त्रवार्तिक की टीका
शास्त्रमाला—जै० सू० की स्वन्त्र व्याख्या

**कुमारिलभट्ट—सप्तम-अष्टम शती ई०**

श्लोकवार्तिक—शा० भा० के प्रथम अध्याय के प्रथम पाद पर श्लोक-बद्ध विचार
श्लोकवार्तिक की टीकायें—
तात्पर्यटीका—श्लोकवार्तिक पर स्फोटवादान्त
न्यायरत्नाकर—पार्थसारथि मिश्र
काशिका-स्फोटवादान्त—सुचरित मिश्र
तन्त्रवार्तिक—शा० भा० १.२ से तृतीय अध्याय के अन्त तक व्याख्या
तन्त्रवार्तिक की टीकायें—
सोमेश्वर ( राणक )—न्यायसुधा
कमलाकरभट्ट—भावार्थ
गोपालभट्ट—मिताक्षरा
परितोषमिश्र—अजिता
अन्नंभट्ट—सुबोधिनी या राणकोज्जीवनी
गंगाधर—न्यायपारायण
टुप्टीका—चतुर्थ से द्वादश अध्याय पर्यन्त
टुप्टीका की व्याख्यायें—
पार्थसारथिमिश्र—तन्त्ररत्न
वेंकटेश—वार्तिकाभरण
उत्तमश्लोकतीर्थ—लघुन्यायसुधा

**कृष्णयज्वन्—( भाट्ट ) १८वीं शती**

मीमांसापरिभाषा

**कौण्डदेव—( भाट्ट ) १७वीं शती**

भाट्टमत-प्रदीपिका

**खण्डदेवमिश्र—( भाट्ट ) १७वीं शती**

भाट्ट-रहस्य
मीमांसा-कौस्तुभ
भाट्टदीपिका
भाट्टदीपिका की टीकायें—
प्रभावली—शम्भुदत्त
भाट्टकल्पद्रुम—रामशुभ शास्त्री
चन्द्रोदय—भास्कर राय
भाट्टचिन्तामणि—वंकेश्वर
सूत्रवृत्तिसारावली—रंगाचार्य

**गङ्गाधरमिश्र—( भाट्ट ) १३वीं शती**

न्यायपारायण-तन्त्रवार्तिक की टीका

**गदाधरभट्टाचार्य—(भाट्ट) १७वीं शती**

विधि-स्वरूप-विचार

**गोपालभट्ट-द्वितीय—(भाट्ट) १७वीं शती**

विधिभूषण

**गोविन्दठाकुर—( भाट्ट ) १२वीं शती**

अधिकरणमाला

**चन्द्र गुरुमताचार्य—( गुरुमत ) ११वीं शती**

न्यायरत्नाकर—जै० सू० की स्वतन्त्र व्याख्या
अमृतबिन्दु

**चिदानन्दपण्डित—( भाट्ट )**
नीतितत्त्वाविर्भाव

**जीवदेव—( भाट्ट ) १७वीं शती**
भट्ट-भास्कर

**जैमिनि—ई० पू० चतुर्थ-पञ्चम शती**
मीमांसादर्शन ( जैमिनिसूत्र )

**दिनकरभट्ट—( भाट्ट ) १७वीं शती**
भाट्ट-दिनकरी—शास्त्रदीपिका की टीका

**देवनाथठाकुर—( भाट्ट ) १६वीं शती**
अधिकरणकौमुदी

**नन्दीश्वर ( गुरुमत ) १४वीं शती**
प्रभाकरविजय

**नारायणतीर्थ—( भाट्ट ) १८वीं शती**
भाट्टपरिभाषा

**नारायणपण्डित—( भाट्ट ) १८वीं शती**
पिष्टपशु-मीमांसा—गद्यपद्यमयी रचना

**नारायणभट्ट प्रथम—( भाट्ट )**
निबन्ध—तंत्रवा० की टीका
मानमेयोदय

**नारायणभट्ट द्वितीय—( भाट्ट ) १६वीं शती**
व्याख्या—शास्त्रदीपिका के अष्टम अध्याय पर

**नीलकण्ठदीक्षित—(भाट्ट) १७वीं शती**
भट्टारक या मीमांसा-न्याय-संग्रह

**परितोषमिश्र—( भाट्ट ) १२०० ई०**
अजिता या तन्त्रटीका-निबन्धन—तन्त्रवार्तिक की व्याख्या

**पार्थसारथिमिश्र—( भाट्ट ) १२वीं शती**
न्यायरत्नमाला
तन्त्ररत्न—टुप्टीका की व्याख्या
शास्त्रदीपिका—जै० सू० पर अधिकरण के क्रमानुसार व्याख्या
शास्त्रदीपिका की टीकायें—
सोमनाथ—मयूखमालिका
अप्पयदीक्षित—मयूखावलि
राजचूडामणि—कर्पूरवर्तिका
दिनकरभट्ट—व्याख्या
यज्ञनारायण—प्रभामण्डल
अनुभवानन्दयति—प्रभामण्डल
चम्पकनाथ—प्रकाश
वैद्यनाथ—प्रभा
रामकृष्ण—सिद्धान्तचन्द्रिका तर्कपाद पर युक्तिस्नेहप्रपूरणी और गूढार्थ विवरण
शंकरभट्ट—प्रकाश
कमलाकरभट्ट—आलोक
नारायणभट्ट—व्याख्या
भीमाचार्य—व्याख्या
सुदर्शनाचार्य—प्रकाश ( तर्कपादान्त )
न्यायरत्नाकर—श्लोकवार्तिक की टीका

**प्रभाकरमिश्र—(गुरुमत) ६-७वीं शती**
लघ्वी या विवरण—शाबरभाष्य पर
बृहती या निबन्धन— ,,

**ब्रह्मानन्दसरस्वती-(भाट्ट) १८वीं शती**
मीमांसाचन्द्रिका—जै० सू० की व्याख्या

**भट्टकेशव—( भाट्ट )**
मीमांसार्थ प्रकाश

**भट्टविष्णु—( गुरुमत ) १४वीं शती**
नयतत्त्वसंग्रह

**भवदेवभट्ट—( भाट्ट ) ११वीं शती**
तौतातिकमततिलकम्

**भवनाथमिश्र—( गुरुमत ) ११वीं शती**
न्यायविवेक—जै० सू० की स्वतन्त्र व्याख्या

**भास्करराय—( भाट्ट ) १८वीं शती**
वादकुतूहल
चन्द्रिका या भाट्टदीपिका—जैमिनी के संकर्ष काण्ड पर
चन्द्रोदय—भाट्टदीपिका (खण्डदेव) की व्याख्या

**मण्डनमिश्र—( भाट्ट ) ७वीं शती ई०**
विधिविवेक
विभ्रमविवेक
भावनाविवेक
मीमांसानुक्रमणिका
स्फोट-सिद्धि

**माधवाचार्य—( भाट्ट ) १४ वीं शती**
जैमिनिन्यायमाला और विस्तर

**मुरारिमिश्र—( तृतीयपंथ ) ११-१२वीं शती**
त्रिपाद-नीतिनय
एकादशाध्यायाधिकरण

**मुरारिमिश्र तृतीय—( भाट्ट ) १८वीं शती**
अंगत्वनिरुक्ति

**यज्ञनारायण दीक्षित—( भाट्ट ) १७वीं शती**
प्रभामण्डल-तर्कपाद के अतिरिक्त अंश की व्याख्या
**रघुनाथभट्टाचार्य—(भाट्ट) १६वीं शती**
मीमांसारत्न
**राघवानन्दसरस्वती—( भाट्ट ) १८वीं शती**
मीमांसासूत्रदीधिति अथवा न्यायलीलावती
मीमांसास्तवक
**राघवेन्द्रयति—( भाट्ट ) १७वीं शती**
भट्टसंग्रह—जै० सू० की व्याख्या
**राजचूडामणिदीक्षित—( भाट्ट ) १७वीं शती**
तन्त्ररक्षामणि—जै० सू० का व्याख्याग्रन्थ
कर्पूरवर्तिका—शास्त्रदीपिका की व्याख्या
संकर्षन्यायमुक्तावलि—जैमिनि के संकर्षकाण्ड पर टीका
**रामकृष्णदीक्षित—(भाट्ट) १७वीं शती**
मीमांसान्यायदर्पण—जै० सू० की व्याख्या
**रामकृष्णभट्ट—( भाट्ट )**
सिद्धान्तचन्द्रिका—शास्त्रदीपिका की तर्क-पादान्त टीका
**रामानुजाचार्य—( दोनों मत के ) १८वीं शती**
तन्त्ररहस्य ( प्रभाकरमत का )
नायकरत्न ( भाट्ट ) पार्थसारथिमिश्र के 'न्याय-रत्नमाला' की टीका
**लौगाक्षिभास्कर ( भाट्ट )**
अर्थसंग्रह
**वरदराज ( गुरुमत ) १६वीं शती**
दीपिका—भवनाथ के न्याय-विवेक की टीका
**वाचस्पतिमिश्र—( भाट्ट ) ९वीं शती**
न्यायकणिका—विधिविवेक की व्याख्या
**वासुदेवदीक्षित ( भाट्ट ) १८वीं शती**
अध्वरमीमांसाकूतूहलवृत्ति
**विजयीन्द्रतीर्थ—( भाट्ट ) १६वीं शती**
न्यायाध्वदीपिका
मीमांसान्यायकौमुदी
उपसंहारविजय
**विश्वेश्वर या गागाभट्ट—(भाट्ट) १७वीं शती**
भाट्ट-चिन्तामणि—मीमांसासूत्रों पर आधारित स्वतन्त्रग्रन्थ

कुसुमाञ्जलि—जै० सू० की वृत्ति
शिवार्कोदय—श्लोकवार्तिक के विषय में पद्यबद्ध ग्रन्थ
**वेंकटाध्वरिन्—( भाट्ट ) १७वीं शती**
विधित्रयपरित्राण
मीमांसामकरन्द
**वेंकटेश्वर दीक्षित—(भाट्ट) १६वीं शती**
वार्तिकाभरण—टुप्टीका की व्याख्या
**वेदान्तदेशिक ( भाट्ट ) १३ वीं शती**
मीमांसापादुका—तर्कपाद की पद्यमयी व्याख्या
सेश्वरमीमांसा—शेष की गद्यमयी व्याख्या
**वैद्यनाथतत्सत्—( भाट्ट ) १७ वीं शती**
प्रभा—शास्त्रदीपिकाटीका
न्यायबिन्दु—अधिकरणक्रम से लिखित
**शङ्करभट्टप्रथम—( भाट्ट ) १७ वीं शती**
प्रकाश—शास्त्रदीपिका की टीका
मीमांसाबालप्रकाश
मीमांसासंग्रह
**शङ्करभट्ट द्वितीय—(भाट्ट) १७वीं शती**
भट्ट-भास्कर—जै० सू० की व्याख्या
**शबरस्वामी—ई० पू० तृतीय शतक**
भाष्य—जै० सू० के सूत्रों पर
**शम्भुभट्ट—( भाट्ट ) १८वीं शती**
प्रभावली—भाट्टदीपिका की व्याख्या
पूर्वमीमांसाधिकरणसंक्षेप
**शालिकनाथमिश्र—(गुरुमत) ९वीं शती**
दीपशिखा—लघ्वी की व्याख्या
ऋजुविमलापंचिका—बृहती की टीका
प्रकरणपंचिका
मीमांसाभाष्यपरिशिष्ट
**सुचरित मिश्र—( भाट्ट ) १२वीं शती**
काशिका—श्लोकवार्तिक की टीका
विधिविचार
**सोमनाथदीक्षित—(भाट्ट) १७वीं शती**
मयूखमालिका—तर्कपाद के अतिरिक्त शास्त्र-दीपिका के शेषांश की व्याख्या
**सोमेश्वरभट्ट ( राणक )—( भाट्ट ) ११वीं शती ई०**
न्यायसुधा—तन्त्रवार्तिकटीका
तन्त्रसार
**हलायुधभट्ट—( भाट्ट ) ११वीं शती**
मीमांसासूत्र—व्याख्या

## ( ३ )
## विधिविभाग का रेखाचित्र



## पारिभाषिक-शब्दावली


| | | | |
|---|---|---|---|
| अग्निहोत्र | ४९-५० | चित्रायाग | १६१ |
| अज्ञातार्थ | ४९ | चोदनापद | १९ |
| अतिदेश | ९० | जिज्ञासा | १०-११ |
| अतिव्याप्ति | १३ | जुहू | ८६ |
| अनारभ्यविधि | ९० | जैमिनिनय | ४-५ |
| अपौरुषेय | ४७ | दक्षिणाग्नि | ७५ |
| अभिक्रमण | ९७ | दर्शपौर्णमास | ९१ |
| अभिघारण | १३३ | दृष्टार्थत्व | ८ |
| अभिचार | १७ | द्वादशलक्षणी | ७ |
| अभिधात्री श्रुति | ६७ | धर्मप्रतिपादकता | १९ |
| अर्थ | १६ | धर्मलक्षण | १४ |
| अव्याप्ति | १३ | धर्मविवेक | ७ |
| असंभवदोष | १३ | ध्रुवा | ८६ |
| आख्यातसामान्य | ४५ | निरीश्वरवादी | ३ |
| आमनहोम | १०५ | निर्देव | ३ |
| आरादुपकारक | ११५ | पददोष | ५५ |
| आवपन्ति | १५१ | परिसंख्या | १४९ |
| आहवनीय अग्नि | ७५ | पर्यग्निकरण | १०७ |
| इतिकर्त्तव्यता | ३८ | पाञ्चरात्र | ३ |
| उत्पत्तिविधि | ५९ | पुरोडाश | ७३ |
| उपभृत | ८६ | प्रोक्षण | ७४ |
| ऋत | ३ | प्रकृतियाग | ९० |
| एकपदश्रुति | ७७ | प्रयाजादि | ४६ |
| एकाभिधान | ७६ | प्रवर्तना | २४ |
| ऐन्द्राग्न इष्टि | १०४ | प्रायिक | १४५ |
| ऐन्द्री ऋचा | ८१ | फलविधि | १४३ |
| उपाकरण | १०७ | भावना | २६ |
| क्रम | १२१ | मत्वर्थलक्षणा | ५२ |
| गार्हपत्याग्नि | ७५ | मन्त्रवर्ण | १६५ |
| गुणमात्र | ५१ | मिथुनवेदन | ९८ |

| | | | |
|---|---|---|---|
| यागादि | १४ | सदनकरण | ८५ |
| वाक्यभेद | ५३ | सबलता | ८० |
| विकृतियाग | ९० | सादेश्य | १०१ |
| विधात्री श्रुति | ६७ | साद्यस्क्रयाग | १३० |
| विनियोक्त्री | ६७ | साहित्य | १३७ |
| विनियोगविधि | ६३ | सौत्रलक्षण | २० |
| विपरिणाम | २४ | संनिपत्योपकारक | ११२-१३ |
| विभक्तिरूपा | ७२-७३ | स्रुवा | ८६ |
| विशिष्टविधि | ५२ | स्वाध्याय | ९ |
| वैश्वानरेष्टि | १०४ | शब्दनित्यतावादी | ४७ |
| लक्षणा | ११ | शुन्धनमन्त्र | १०८ |
| लिङ्गंश | ३७ | | |